क्षमा करेंगे और जो हमारी आज्ञा भलीभाँति पालन करेंगे उनको ऊपर से सवाब देंगे ।(५८) तो जो लोग अन्यायी थे दुआएँ जो उनको बताई गई थीं उनको बदलकर दूसरी बोलने लगे तो हमने उन शरीरों पर उनकी नाफ़र्मानी की सज़ाएँ आस्मान से उतारीं । ५६)[रुकू ६ आ० १३]

( वह घटना भी याद करो जब मूसा ने अपनी जाति के लिए पानी की प्रार्थना की तो मैंने कहा कि ऐ मूसा ! अपनी लाठी पत्थर पर मारो. लाठी मारने पर पत्थर से बाहर चश्मे (सोते) फूट निकले । सब लोगों ने अपना घाट मालूम कर लिया और हुक्म हुआ कि अल्लाह की (दी हुई) रोज़ी खाओ पियो और देश में फ़साद न फैलाते फिरो । (६०) ( वह समय भी याद करो ) जब तुमने कहा कि ऐ मूसा ! हमसे तो एक खाने पर नहीं रहा जाता तो आप हमारे लिए अपने पालनकर्त्ता से दुआ कीजिए कि ज़मीन से जो चीज़ें उगती हैं यानी तरकारी, ककड़ी और गेहूँ और मसूर और प्याज़ ( मन-सलवा के बजाय ) हमारे लिए पैदा करे । ( मूसा ने ) कहा कि जो चीज़ उत्तम है क्या तुम उसके बदले में ऐसी चीज़ लेना चाहते हो जो घटिया है । ( अच्छा तो ) किसी शहर में उतर पड़ो कि जो माँगते हो ( वहाँ ) तुमको मिलेगा और उन पर ज़िल्लत और ग़रीबी डाल दी गई और वे ख़ुदा के ग़ज़ब में आ गये, इसलिए कि वह अल्लाह के हुक्मों से इनकार करते और पैग़म्बरों को व्यर्थ मार डाला करते थे । इसलिए कि वे हुक्म के न मानने वाले सरकश थे । (६१) [रुकू ७ आयात २]

निस्सन्देह मुसलमान† यहूदी‡ ईसाई§ और साइबी⁂ इनमें से जो लोग अल्लाह पर और क़यामत पर ईमान लाये और अच्छे काम करते

---

† क़ुरान के माननेवाले मुसलमान कहलाते हैं ।

‡ तौरात के माननेवाले यहूदी कहलाते हैं ।

§ इंजील के माननेवाले ईसाई कहलाते हैं ।

⁂ साइबी वह लोग थे जो हज़रत इब्राहीम को भी मानते थे और सितारों को भी पूजते थे। वे ज़बूर भी पढ़ते थे और काबे की तरफ़ नमाज़ भी पढ़ते थे। सबकी अच्छी बातें मानते थे ।

रहे ता इनको उनका फल उनके पालनकर्ता के यहाँ मिलेगा और उन पर न डर होगा और न वह उदास होंगे। (६२) ऐ याक़ूब के बेटों! (वह समय याद करो) जब मैंने तुमसे (तौरात की तामील का) इक़रार लिया और तूर (पहाड़) उठाकर तुम्हारे ऊपर ला लटकाया (और फ़र्माया कि यह किताब तौरात) जो हमने तुमको दी है उसको मज़बूती से पकड़े रहो और जो उसमें (लिखा) है (उसको) याद रखो ताकि तुम परहेज़गार (संयमी) बन जाओ।(६३) फिर उसके बाद तुम पलट गये, तो अगर तुम पर ख़ुदा की कृपा और उसकी दया न होती तो तुम घाटे में आ गये होते। (६४)† उन लोगों को जो तुमको जान चुके हो तुममें से जिन्होंने हफ़्ते के दिन (शनिश्चर) में ज्यादती की तो हमने उनसे कहा बन्दर बन जाओ (ताकि जहाँ जाओ) दुतकारे जाओ। (६५) पस मैंने इस घटना को उन लोगों के लिए जो इस वक़्त मौजूद थे और उन लोगों के लिए जो इसके बाद आनेवाले थे (उनके लिए) डर और परहेज़गारों के लिए शिक्षा बनाई। (६६) (वह समय याद करो) जब मूसा ने अपनी क़ौम से कहा, अल्लाह तुमसे फ़र्माता है कि एक गाय हलाल करो। वह कहने लगे, क्या तुम हमसे हँसी करते हो? (मूसा ने) कहा, ख़ुदा मुझको अपनी पनाह में रखे कि मैं ऐसा नादान न बनूँ ‡ (६७) वह बोले

---

† यहूदियों को शनिश्चर के दिन मछली का शिकार खेलने की इजाज़त न थी। उन्होंने शुक्रवार के दिन नदी के किनारे गढ़े खोदे ताकि सनीचर को उसमें मछलियाँ आ जायें और वह इतवार को उनको पकड़कर कहें कि यह शिकार तो शुक्रवार का है।

‡ मूसा के समय एक बड़ा धनवान आदमी था। उसके कोई सन्तान न थी। उसके भतीजे ने उसे माल धन के लोभ से इस तरह मार डाला कि कोई जान न सके। कुछ लोग हज़रत मूसा के पास गये कि क्या करें जिससे क़ातिल का पता चल जाय। मूसा ने कहा, बैल काटो। इस पर उन लोगों ने कहा, हम तो क़ातिल को जानना चाहते हैं और तुम हमसे कहते हो बैल काटो। यह क्या मज़ाक है। गाय या बैल काटने के बाद, मांस का एक

अपने परवरदिगार से हमारे लिए दरख़्वास्त करो कि हमको भलीभाँति समझा दे कि वह कैसी हो। (मूसा ने) कहा ख़ुदा फ़र्माता है कि वह गाय न बूढ़ी हो और न बछिया, दोनों में बीच की रास। पस तुमको जो हुक्म दिया गया है उसको पूरा करो।(६८) वह बोले अपने पालन-कर्त्ता से हमारे लिए प्रार्थना करो कि वह हमको अच्छी तरह समझा दे कि उसका रंग कैसा हो। (मूसा ने) कहा ख़ुदा फ़र्माता है कि उस गाय का रंग ख़ूब गहरा ज़र्द हो कि देखनेवालों को भली लगे। (६९) वह बोले कि अपने परवरदिगार से हमारे लिए पूछो कि हम को अच्छी तरह समझा दे कि वह (और) क्या (गुण रखती) हो, हमको तो (इसरंग की बहुतेरी) गायें एक ही तरह की दिखाई देती हैं और (इस बार) ख़ुदा ने चाहा तो हम ज़रूर (उसका) ठीक पता लगा लेंगे। (७०) (मूसा ने) कहा ख़ुदा फ़र्माता है वह न तो कमेरी हो कि ज़मीन जोतती हो और न खेतों को पानी देती हो, सही सालिम उसमें किसी तरह का दाग़ (धब्बा) न हो। वह बोले (हाँ) अब तुम ठीक (पता) लाये। ग़रज़ उन्होंने गाय हलाल की और उनसे उम्मीद न थी कि करेंगे। (७१)[रुकू८आयात१०]

(और ऐ याक़ूब के बेटों !) जब तुमने एक शख़्स को मार डाला और ( उसके बारे में ) झगड़ने लगे और जो तुम छिपाते थे, अल्लाह को उसका भेद खोलना मंज़ूर था। (७२) पस हमने कहा कि गाय का कोई टुकड़ा मुर्दे को छुआ दो, इसी तरह ( क़यामत में ) अल्लाह मुर्दों को जिलायेगा। वह तुमको अपनी ( क़ुदरत का ) चमत्कार दिखाता है ताकि तुम समझो। (७३) फिर इसके बाद तुम्हारे दिल सख़्त हो गये कि गोया वह पत्थर हैं बल्कि उनसे भी कठोर। और पत्थरों में बाज़ ऐसे भी हैं कि उनसे नहरें फूट निकलती हैं और बाज़ पत्थर ऐसे हैं जो फट जाते हैं और उनसे पानी झरता है और बाज़ पत्थर ऐसे भी हैं जो अल्लाह के डर से गिर पड़ते हैं, और जो कुछ तुम कर रहे हो अल्लाह उससे बेख़बर नहीं। (७४) (मुसलमानों !) क्या

---

टुकड़ा मरे हुए आदमी को मारा गया। वह उठ बैठा और उसने अपने क़ातिल का पता बताया। इससे यह भी पता चल गया कि ख़ुदा मरे हुओं को फिर ज़िन्दा कर सकता है।

तुमको आशा है कि ( यहूदी )तुम्हारी बात मान लेंगे ? और उनका हाल यह है कि उनमें कुछ लोग ऐसे भी हो चुके हैं जो ख़ुदा का कलाम सुनते थे फिर उसके समझे पीछे देखभाल कर उसको कुछ का कुछ कर देते थे । (७५) जब ईमानवालों से मिलते हैं तो कह देतेहैं कि हम भी ईमान ला चुके हैं । जब अकेले में एक दूसरे के पास होतेहैं तो कहते हैं कि जो कुछ ( तौरात ) में ख़ुदा ने तुम पर खोला है क्या तुम मुसलमानों को उसकी ख़बर दिये देते हो कि तुम्हारे पालनकर्त्ता के सामने उसी बात की सनद पकड़कर तुमसे झगड़ें, तो क्या तुम ( इतनी बात भी ) नहीं समझते । (७६) (परन्तु) क्या इन मनुष्यों को यह बात मालूम नहीं कि जो कुछ छिपाते हैं और जो कुछ ज़ाहिर करते हैं,अल्लाह जानता है ।(७७) बाज़ उनमें अनपढ़ हैं जो बुदबुदाने के सिवाय किताब को नहीं समझते और वह फ़क़त ख़याली तुक्के चलाया करते हैं । (७८) पस शोक है उन लोगों पर जो अपने हाथ से तो किताब लिखें फिर कहें कि यह ख़ुदा के यहाँ से ( उतरी ) है ताकि उसके ज़रिए से थोड़े से दाम (यानी सांसारिक लाभ) हासिल करें । अफ़सोस है उन पर कि उन्होंने अपने हाथों लिखा और अफ़सोस है उन पर कि वह ऐसी कमाई करते हैं । (७९) वे कहते हैं कि गिनती के चन्द रोज़ के सिवाय ( दोज़ख़ की ) आग हमको छुएगी नहीं† । (ऐ पैग़म्बर ! इन लोगों से) कहो,क्या तुमने अल्लाह से कोई प्रतिज्ञा ले ली है और अल्लाह अपनी प्रतिज्ञा के विरुद्ध नहीं करेगा या अनसमझे अल्लाह पर झूठ बोलते हो ।(८०) सच्ची बात तो यह है कि जिसने बुराई पल्ले बांधी अपने पाप के फेर में आ गया, तो ऐसे ही लोग दोज़ख़ी हैं कि वह सदैव जहन्नुम ही में रहेंगे । (८१) जो लोग ईमान लाये और उन्होंने नेक काम किये,ऐसे ही लोग जन्नती हैं कि वह हमेशा जन्नत ही में रहेंगे । (८२) [रुकू ९ आयात ११]

(वह समय याद करो)जब हमने याक़ूब के बेटों से पक्की प्रतिज्ञा

† यहूदी कहते थे कि हम अल्लाह के प्यारे है । हम चाहे जितने पाप करें सात दिन से आगे नरक में नहीं रह सकते ।

ली कि ख़ुदा के सिवा किसी की पूजा नहीं करेंगे और माता पिता के साथ सलूक करते रहेंगे और रिश्तेदारों और अनाथों और दीन-दुखियों के साथ (भी) और लोगों से अच्छी तरह मुलायमत से बात करेंगे और नमाज़ पढ़ते और ज़क़ात देते रहेंगे। फिर तुममें से थोड़े आदमियों के सिवा बाक़ी सब पलट गये और तुम लोग भी पलट जाने वाले हो। (८३) (वह समय याद करो) जब हमने तुमसे पक्की प्रतिज्ञा ली कि परस्पर ख़ूँरेज़ी न करना और न अपने शहरों से अपने लोगों को देश-निकाला करना, फिर तुमने तुम्हारे बुज़ुर्गों ने प्रतिज्ञा की और तुम भी प्रतिज्ञा करते हो।(८४) फिर वही तुम हो कि अपनों को मारते और अपने में से भी कुछ लोगों के मुक़ाबिले में व्यर्थ और ज़बरदस्ती एक दूसरे के सहायक बनकर उनको उनके शहरों से देश-निकाला देते हो और वही लोग अगर क़ैद होकर तुम्हारे पास आवें, तो तुम क़ीमत देकर फिर उनको छुड़ा लेते हो।†हालाँकि उनका निकालदेना ही तुमको मुनासिब न था। तो क्या किताब की कुछ बातोंको मानते हो और कुछ को नहीं मानते ? तो जो लोग तुममें से ऐसा करें,इसके सिवा उनका और क्या फर्ज़ हो सकता है कि दुनिया की ज़िन्दगी में निन्दा, तौहीन और क़यामत के दिन बड़ी ही कठिन सज़ा की तरफ़ लौटा दिये जायँ और जो कुछ भी तुम लोग करते हो,अल्लाह उससे बेख़बर नहीं है।(८५) यही हैं जिन्होंने प्रलय के बदले संसार की ज़िन्दगी मोल ली। सो

† यह ज़िक्र इस तौर पर है। यहूदियों में 'बनी कुरैज़ा' और 'बनीनज़ैर' दो वंश थे, जिनमें शत्रुता चलती थी। उसी प्रकार मुशरिकों में 'औस' और 'ख़ज़रज' दो कुटुम्ब थे, जो आपस में वैर रखते थे। एक दूसरे के धर्म के विपरीत होते हुए भी 'बनी कुरैज़ा' औस के साथ मिलकर और 'बनी नुज़ैर' ख़ज़रज की सहायता से एक दूसरे से लड़ते और देश से निकाल देते व उनकी जायदाद ज़ब्त कर लेते। एक ओर तो सधर्मी को ग़ैरों की मदद से नष्ट करते, दूसरी ओर अपनी धर्मपुस्तक तौरात के हुक्म के अनुसार क़ैदी की शकल में अपने-अपने विरोधी को धन के बदले क़ैद से छुड़ा भी लेते। क्या कहा जाय ? वह तौरात के खिलाफ़ करते थे या माफ़िक़ या दोनो ?

न तो (क़यामत के) दिन उनकी सज़ा ही हल्की की जायगी और न उनको मदद ही पहुँचेगी। (८६) [ रुकू १० आयात ४ ]

निस्सन्देह मैंने मूसा को किताब (तौरात) दी और उनके बाद एक के बाद एक रसूल (पैग़म्बर) भेजे और मरियम के बेटे ईसा को (भी) हमने खुले करामात दिये और पाक रूह (यानी जिब्रील)से उनकी मदद की। तो जब-जब तुम्हारे पास कोई रसूल (ईश्वरदूत)तुम्हारी इच्छाओं के ख़िलाफ़ कोई हिदायत लेकर आया;तुमने शोख़ी दिखलाई। फिर बाज़ को तुमने झुठलाया और बाज़ को मार डालने लगे(८७) कहते हैं कि हमारे दिल पर कवच पड़ा है बल्कि इनको इन्कार करने के कारण ख़ुदा ने इनको फटकार दिया है। पस,कभी ही ईमान लाते हैं।(८८) और जब ख़ुदा की तरफ़ से इनके पास किताब (क़ुरान) आई, जो उनकी पिछली किताब (तौरात) की तसदीक़ करती है और इससे पहले जिसका नाम लेकर काफ़िरों के मुक़ाबिले में अपनी जय की दुआएँ माँगा करते थे.तो जब वह चीज़ जिसको जाने-पहचाने हुए थे, आ मौजूद हुई,तो उससे इनकार करने लगे। इन इनकारियों पर ख़ुदा की फटकार। (८९) क्या ही बुरी चीज़ जिसके बदले इन लोगों ने अपनी जानों को ख़रीद लिया। ख़ुदा ने अपने बन्दों में से जिस पर चाहा अपनी कृपा से क़ुरान भेजा‡। सरकशी (इसलिए) ख़ुदा की उतारी हुई किताब से इनकार करने लगे। इसलिए कोप पर कोप में पड़े और इनकारियों के लिए ज़िल्लत (अपमान) की सज़ा है। (९०) और जब इनसे कहा जाता है कि क़ुरान जो ख़ुदा ने उतारी है उसे मानो, तो कहते हैं कि हम उसी को मानते हैं जो हम पर पहले उतरी है और उसके अतिरिक्त दूसरी किताब को नहीं मानते। हालाँकि यह क़ुरान सच्चा है और जो किताब उनके पास है उसकी तसदीक़ भी करता है।

‡ काफ़िर कहते थे कि ख़ुदा को रसूल ही भेजना था तो मुहम्मद ही को इस कार्य के लिए क्यों चुना। क्या उसको और कोई नहीं मिल सकता था, जो इनको रसूल बना दिया। इसका जवाब दिया गया है कि ख़ुदा जिसको जो दर्जा दे, उसकी मरज़ी है।

ऐ पैग़म्बर ! इनसे यह तो पूछो कि भला अगर तुम ईमानवाले होते तो पहले अल्लाह के पैग़म्बरों को क्यों मारडाला करते थे ?(६१) और तुम्हारे पास मूसा खुले निशान लेकर आया, इस पर भी तुमने (जब वे तौरात लेने तूर पहाड़ पर गये उनके पीछे बछड़े को(पूजने के लिए) ले बैठे और (ऐसा करने से) तुम (अपनी ही)हानि कर रहे थे ।(६२) (वह समय याद करो) जब तुमसे पक्की प्रतिज्ञा ली और तूर पहाड़ उठाकर तुम्हारे ऊपर ला लटकाया और हुक्म दिया कि यह किताब (तौरात) जो हमने तुमको दी है, इसको मज़बूती से पकड़े रहो, सुनो और पल्ले बाँधो। उत्तर में उन लोगों ने कहा कि हमने सुना तो सही, लेकिन मानते नहीं और उनको इनकारी के कारण बछड़ा उनके दिल में समाया हुआ था ।(ऐ पैग़म्बर! इन लोगों से) कहो कि अगर तुम ईमान वाले हो, तो तुम्हारा ईमान तुमको बुरी बात सिखला रहा है ।(६३) ऐ पैग़म्बर!)कहो कि अगर खुदा के यहाँ आक़बत का घर खासकर तुम्हारे ही लिए है, दूसरे लोगों के लिए नहीं और अगर तुम सच्चे हो तो मौत को माँगो‡ । (६४) और वह अपने पिछले कुकर्मों के कारण मौत की प्रार्थना कभी नहीं कर सकते और खुदा अन्यायियों को खूब जानता है (६५)और तू उन्हें और सब आदमियों से संसारी जीवन के लिए ज्यादा लालची पायेगा और मुशरिकीन § में से भी हरएक हज़ार वर्ष का जीवन चाहता है और इतना जीना कुछ उसे सज़ा से न बचावेगा। खुदा देखता है जो कुछ वह करते हैं। (६६) [रुकू ११ आयात १०]

---

‡ यहूदी कहते थे कि हमसे बढ़कर कोई खुदा को प्यारा नहीं है। हम मरते ही जन्नत में जायेंगे। इसके जवाब में कहा गया है कि तुम सच्चे हो तो मरने की प्रार्थना कर देखो। परन्तु यहूदी तो हज़ार वर्ष का जीवन चाहते थे और समझते थे कि जितने दिन हम जियेंगे, उतना ही हमारे लिए अच्छा होगा।

§ खुदा में, उसकी ज़ात में, उसकी सिफ़तों में, उसकी इबादत में दूसरे को शरीक करनेवाले मुशरिक कहलाते हैं—(द्वैतवादी)।

(ऐ पैग़म्बर ! उन लोगों से) कहो जो शख्स जिब्रील फ़रिश्ते का दुश्मन हो, कि यह (क़ुरान) उसी ने खुदा के हुक्म से तुम्हारे दिल में डाला है, उन (किताबों) की भी तसदीक़ करता है जो इससे पहले से मौजूद हैं और ईमानवालों के लिए हिदायत और खुशखबरी है। (९७) जो मनुष्य अल्लाह का दुश्मन हो और उसके फ़रिश्तों का और उसके रसूलों का और जिब्रील का और मीकाईल (फ़रिश्ते) का तो अल्लाह भी ऐसे काफ़िरों का दुश्मन है। (९८) (ऐ पैग़म्बर !) हमने तुम्हारे पास सुलझी आयतें भेजी हैं और हुक्म न माननेवालों के सिवाय और कोई उनसे इनकार न करेगा। (९९) जब कभी कोई प्रतिज्ञा कर लेते हैं तो इनमें का कोई न कोई फ़रीक़ उस अहद को फेंक देता है, बल्कि इनमें के अक्सर ईमान नहीं रखते।(१००) और जब उनके पास खुदा की तरफ़ से रसूल (मुहम्मद) आये (और वह) उस किताब (तौरात) की जो इन (यहूदियों) के पास है, तसदीक़ भी करते हैं तो (इन) किताबवालों में से एक गिरोह ने अल्लाह की किताब (तौरात) को (जिसमें इन रसूल की पेशीनगोई भी है) पीठ पीछे फेंका कि गोया वह कुछ जानते न थे। (१०१) और उन (ढकोसलों) के पीछे लग गये जिनको सुलेमान के राज्यकाल में शैतान पढ़ा करते थे हालाँकि सुलेमान तो काफ़िर न था बल्कि वे काफ़िर थे कि वह लोगों को जादू सिखाया करते थे, (और यह) जो बाबुल (शहर) में हारूत और मारूत फ़रिश्तों पर उतरा था। और वह(दोनो) किसी को (कुछ) न सिखाते थे जब तक उससे न कह देते थे कि हम तो जाँचते हैं कि तू काफ़िर न हो। इस पर भी उनसे ऐसी बातें सीखते जिनके कारण से स्त्री-पुरुष में जुदाई पड़ जाय। हालाँकि बग़ैर हुक्म खुदा वह अपनी इन बातों से किसी को नुक़सान नहीं पहुँचा सकते। ग़रज़ यह लोग ऐसी बातें सीखते जिनसे इन्हें नुक़सान है, फ़ायदा नहीं। गो जान चुके थे कि जो शख्स इन बातों का खरीदार हुआ वह आखिर में अभागा है और निस्सन्देह बुरा है जिसके बदले इन्होंने अपनी जानों को बेचा। हा शोक ! इनको अगर समझ होती।(१०२) और अगर यह ईमान

लाते और परहेज़गार बनते तो ख़ुदा के पास से अच्छा फल मिलता अगर इनको समझ होती। ( १०३ ) [रुकू १२ आयात ७]

ऐ मुसलमानों! ( पैग़म्बर के साथ ) राइना ‡ कहकर ख़िताब (सम्बोधन) न किया करो बल्कि (उन्ज़ुर्ना) कहा करो और सुनते रहा करो। मुन्किरों के लिए दुखदाई सज़ा है। (१०४) किताबवालों और मुशरिकीन में से जो लोग इन्कारी हैं इस बात से ख़ुश नहीं हैं कि तुम्हारे पालनकर्त्ता की तरफ़ से तुम पर भलाई उतारी जाय और अल्लाह जिसको चाहता है अपनी दया के लिए ख़ासकर लेता है और अल्लाह बड़ा दयावान है। (१०५) ( ऐ पैग़म्बर! ) हम कोई आयत मन्सूख़ कर दें या बुद्धि से उसको उतार दें तो उससे अच्छी या वैसीही पहुँचा देते हैं। क्या तुमको मालूम नहीं कि अल्लाह हर चीज़ पर शक्तिशाली है ?(१०६) क्या तुमको मालूम नहीं कि आसमान और ज़मीन का राज्य उसी अल्लाह का है और अल्लाह के सिवाय तुम्हारा कोई दोस्त मददगार नहीं है ? (१०७) क्या तुम यह चाहते हो कि जिस तरह पहले मूसा से सवालात किये गये थे, तुम भी अपने रसूल से सवालात करो और जो ईमान के बदले इन्कार करे तो वह सीधे रास्ते से भटक गया। (१०८) अक्सर किताब के माननेवाले सचाई ज़ाहिर होने के बावजूद अपनी दिली ईर्ष्या की वजह से चाहते हैं तुम्हारे ईमान लाने के बाद फिर तुमको काफ़िर बना दें, तो क्षमा करो, दर गुज़र करो, यहाँ तक कि ख़ुदा अपनी आज्ञा जारी करे। बेशक अल्लाह हर चीज़ पर शक्तिशाली है। (१०९) नमाज़ पढ़ते और ज़कात देते

‡ 'राइना' के अर्थ हैं 'हमारी ओर ध्यान दें'। रसूलुल्लाह सल्लल्लाहू अलैहि व आलिही व सल्लम के दरबार में यहूदी आकर बैठते और हुज़ूर का कोई शब्द समझ में न आता तो 'राइना' के स्थान पर 'राईना' का शब्द शरारत से इस्तेमाल करते। 'राईना' के माने हैं 'हमारा ग्वाला'। इसलिए मुसलमान भी यहूदियों की इस शरारत में भटक न जायँ, उन्हें हिदायत की गई कि वे 'उन्ज़ुर्ना' कहा करें। उसके माने हैं 'दुबारा कथन करें'। इस प्रकार 'राइना' और 'राईना' की भूल से बच जायें।

रहो और जो कुछ भलाइ अपने लिए पहले से भेज दोगे उसको ख़ुदा के यहाँ पाओगे। बेशक अल्लाह जो कुछ भी तुम करते हो देख रहा है। ( ११० ) ( यहूदी ) व ( नसारा ) कहते हैं कि यहूद और नसरानी के सिवाय बहिश्त में कोई नहीं जाने पायेगा। यह उनकी ( अपनी ) ख़याली बातें हैं। (ऐ पैग़म्बर! इन लोगों से) कहो अगर सच्चे हो तो अपनी दलील पेश करो। (१११) बल्कि सच्ची बात तो यह है कि जिसने ख़ुदा के आगे माथा टेका और अच्छे काम किये तो उसके लिए उसका फल उसके पालनकर्त्ता से मिलेगा और ऐसे लोगों पर न डर होगा और न वह उदास होंगे। (११२) [ रुकू १३ आयात ६]

यहूद कहते हैं ईसाइयों का मज़हब कुछ नहीं और ईसाई कहते हैं यहूद का मज़हब कुछ नहीं, हालाँकि वह (दोनो) किताब [तौरात व इंजील) के पढ़नेवाले हैं। इसी तरह इन्हीं जैसी बातें वह मुशरिकीन अरब भी कहा करते हैं जो नहीं जानते। तो जिस बात में यह लोग झगड़ रहे हैं क़यामत के दिन अल्लाह इनमें उसका फ़ैसला कर देगा। (११३) उससे बढ़कर ज़ालिम कौन है जो अल्लाह की मसजिदों में ख़ुदा का नाम लिए जाने को मना करे और मसजिदों के उजाड़ने में कोशिश करे? यह लोग ख़ुद इस योग्य नहीं कि मसजिदों में आने पावें मगर डरते (हुए आते हैं)। इनके लिए दुनिया में बदनामी और प्रलय (क़यामत) में बड़ी सज़ा है।(११४) अल्लाह ही का पूर्व और पश्चिम है तो जहाँ कहीं मुँह कर लो, उधर ही अल्लाह का सामना है। बेशक अल्लाह गुंजाइशवाला है। (११५) कहते हैं कि ख़ुदा औलाद रखता है हालाँकि वह पाक है बल्कि जो कुछ आसमान और ज़मीन में है उसी का है और सब उसके आधीन है। (११६) वह आसमान और ज़मीन का बनानेवाला है और जब किसी काम का करना ठान लेता है तो बस उसके लिए फ़र्मा देता है कि 'हो' और वह हो जाता है। ( ११७ ) जो नहीं जानते वे कहते हैं कि ख़ुदा हमसे बात क्यों नहीं करता या हमारे पास कोई निशानी क्यों नहीं आती, इसी तरह जो लोग इनसे पहले हो गये हैं इन्हीं-जैसी बातें वह भी कहा करते थे

इन सबके दिल एक ही तरह के हैं। जो लोग यक़ीन रखते हैं उनको तो हम निशानियाँ साफ़ तौर पर दिखा चुके।(११८) ऐ पैग़म्बर! हमने तुमको सच्ची बात देकर मंगल समाचार देनेवाला और डरानेवाला (बनाकर) भेजा है और तुमसे नरकवासियों की बाबत कुछ पूछताछ नहीं होगी।(११६) ऐ पैग़म्बर! न तो यहूदी ही तुमसे कभी रज़ामंद होंगे और न ईसाई ही, जब तक कि तुम उन्हीं के मज़हब की पैरवी न करो। ऐ पैग़म्बर! इन लोगों से कहो कि अल्लाह की हिदायत (इस्लाम) ही हिदायत है और ऐ पैग़म्बर! अगर तुम इसके बाद कि तुम्हारे पास इल्म (यानी क़ुरान) आ चुका है, उनकी ख़्वाहिशों पर चलो तो तुमको ख़ुदा के कोप से बचानेवाला न कोई दोस्त है और न कोई मददगार। (१२०) जिन लोगों को हमने क़ुरान दिया है वह उसको पढ़ते रहते हैं। जिन्हें उसके पढ़ने का हक़ है वही उस पर ईमान लाते हैं और जो इससे इन्कार रखते हैं तो वही लोग भटक जाते हैं।(१२१) [रुकू १४ आ० ६]

ऐ याक़ूब के बेटों! हमारे उन अहसानों को याद करो, जो हमने तुम पर किये हैं और यह कि हमने तुमको सब संसार के लोगों पर प्रधानता दी। (१२२) और उस दिन (की सज़ा) से डरो कि कोई शख़्स किसी शख़्स के कुछ काम न आयेगा और न उसकी तरफ़ से कोई बदला क़बूल किया जायगा और न सिफ़ारिश उसको फ़ायदा देगी और न लोगों को मदद पहुँचेगी। (१२३) (ऐ पैग़म्बर!) याक़ूब के बेटों को वह समय याद दिलाओ, जब इब्राहीम की उसके पालनकर्ता ने चन्द बातों को आजमाया था। उन्होंने उनको पूरा कर दिखाया, (तो ख़ुदा ने संतुष्ट होकर) कहा था कि हमने तुमको लोगों का इमाम(यानी पेशवा) बनाया। इब्राहीम ने अर्ज़ किया था कि मेरी संतान में से भी (किसी को इमाम बना)। ख़ुदा ने कहा 'हाँ'। मगर हमारे इक़रार में वह दाख़िल नहीं जो सचाई पर न होंगे।(१२४) ऐ पैग़म्बर याक़ूब के बेटों को वह समय भी याद दिलाओ, जब हमने काबे के घर को लोगों के जमा होने और शान्ति की जगह क़ायम किया। और कहा (लोगों को हुक्म भेजा) कि इब्राहीम की जगह को ही नमाज़

की जगह बनाओ और हमने इब्राहीम और इस्माईल से कहा कि हमारे घर की परिक्रमा करने वालों और मुजाविरों (पण्डों) और रुकू§ (और) सिजदा करने (माथा नवाने) वालों के लिए पाक साफ़ रखो। (१२५) (ऐ पैग़म्बर! इनको वह समय भी याद दिलाओ) जब इब्राहीम ने दुआ माँगी कि ऐ मेरे पालनकर्त्ता इसको शान्ति का नगर बना और इसके रहने वालों में से जो अल्लाह और क़यामत पर ईमान लाये हैं, उनको फल फलाहार खाने को दे। (अल्लाह ने) फ़र्माया कि जो इन्कारी (मुन्किर) होगा उसको भी चन्दरोज़ के लिए चीज़ों से फ़ायदा उठाने देंगे। फिर उसको मजबूर करके नरक की सज़ा में ले जाकर दाखिल करेंगे और वह बुरा ठिकाना है। १२६) (ऐ पैग़म्बर! याक़ूब के बेटों को वह समय भी याद दिलाओ जब) इब्राहीम और इस्माईल (दोनों) काबे के घर की नीवें (बुनियादें) उठा रहे थे (और दुआएँ माँगते जाते थे) कि ऐ हमारे पालनेवाले! हमसे (दुआ) क़बूल कर। बेशक तूही सुनने और जाननेवाला है। (१२७) और ऐ हमारे पालनकर्त्ता! हमको अपना आज्ञाकारी बना और हमारी जात में एक गिरोह (पैदा कर) जो तेरा आज्ञाकारी हो और हमको हमारी पूजा की विधि बता और हमारे अपराध क्षमा कर। बेशक तूही बड़ा क्षमा करने वाला मेहरबान है।(१२८) ऐ हमारे पालनेवाले! इनमें इन्हीं में से एक पैग़म्बर भेज कि इनको तेरी आयतें पढ़कर सुनाये और इनको किताब (आसमानी) और शिक्षा दे और इनको संभाले। बेशक तू ही शक्तिशाली व ज्ञानवान है। (१२९) [रुकू १५ आ० ८]

और कौन है जो इब्राहीम के तरीक़ों से मुँह फेरे। मगर वही जिसकी बुद्धि भ्रष्ट हो गई हो (वह मुंह फेर लेगा)। बेशक हमने इब्राहीम को दुनिया में चुन लिया था और क़यामत में (भी) वह भलों में होंगे।(१३०) जब उनसे पालनकर्त्ता ने कहा कि फ़र्मांबर्दारी करो, (तो जवाब में) प्रार्थना की कि मैं सब संसार के पालनेवाले का

§ घुटनों पर हाथ लगाकर झुके हुए खड़े होने को 'रुकू' कहते हैं। यह हालत नमाज़ में होती है।

(फ़र्माबर्दार) हुआ। (१३१) और इसकी (बाबत) इब्राहीम अपने बेटों को वसीयत कर गये और याक़ूब (ने कहा) ऐ बेटों! अल्लाह ने इस दीन को तुम्हारे लिए पसंद फ़रमाया है। तुम (अंततक) मुसलमान ही मरना। (१३२) (ऐ यहूद!) क्या तुम मौजूद थे जब याक़ूब के सामने मौत आ खड़ी हुई? उस वक़्त उन्होंने अपने बेटों से पूछा कि मेरे पीछे किसकी पूजा करोगे? उन्होंने जवाब दिया कि आपके पूजित और आपके बड़ों (यानी) इब्राहीम, इस्माईल और इसहाक़ के पूजित एक ख़ुदा की पूजा करेंगे और हम उसी के आज्ञाकारी हैं।(१३३) (ऐ यहूद!) यह लोग हो चुके, उनका किया उनको और तुम्हारा किया तुमको, और तुमसे उनके काम की पूछ-ताछ नहीं होगा।(१३४) (यहूद और ईसाई मुसलमानों से)कहते हैंकि यहूदी या ईसाई बन जाओ तो सच्चे रास्ते पर आओ (ऐ पैग़म्बर! तुम इन लोगों से) कहो नहीं) बल्कि हम इब्राहीम के तरीक़े पर हैं, जो एक (ख़ुदा)के हो रहे थे और मुशरिकीन में से न थे।(१३५) (मुसलमानों! तुम यहूद-ईसाई को) जवाब दो कि हम तो अल्लाह पर ईमान लाये हैं और क़ुरान जो हम पर उतरा और जोकि इब्राहीम और इस्माईल और इसहाक़ और याक़ूब की संतान पर उतरे और मूसा और ईसा को जो (किताब) मिली, (उस पर) और जो दूसरे) पैग़म्बरों को उनके पालनेवाले से मिली, (उस पर) हम इन पैग़म्बरों में से किसी एक में भी (किसी तरह की) जुदाई नहीं समझते और हम उसी के आज्ञाकारी हैं।(१३६) तो अगर तुम्हारी तरह यह लोग भी ईमान ले आवें, जिस तरह तुम ईमान लाये तो बस सच्चे रास्ते पर आ गये और मुँह फेर लें (तो समझो) बस वह हठ (ज़िद) पर है, तो इनकी निस्बत ख़ुदा तुम्हारे लिए काफ़ी होगा और वह सुनता और जानता है।(१३७) (मुसलमानों! इन लोगों से कहो कि) हम तो अल्लाह के रंग में रंग गये। और अल्लाह (के रंग) से और किसका रंग अच्छा होगा? और हम तो उसी की पूजा करते हैं।(१३८) ऐ पैग़म्बर! इन लोगों से कहो कि क्या तुम अल्लाह (के बारे) में हमसे झगड़ते हो?

हालाँकि वही हमारा पालनहार है और तुम्हारा भी परवरदिगार है। और हमारे काम हमारे लिए और तुम्हारे काम तुम्हारे लिए और हम सिर्फ़ उसी को मानते हैं।(१३६) या तुम कहते हो कि इब्राहीम, इस्माईल और इस्हाक़ और याक़ूब और याक़ूब की संतान (यह लोग) यहूद थे या ईसाई थे (ऐ पैग़म्बर! इनसे) कहो कि तुम बड़े जाननेवाले हो या ख़ुदा? और उससे बढ़कर ज़ालिम कौन होगा जिसके पास ख़ुदा की तरफ़ से गवाही हो और वह उसको छिपाये। और जो कुछ भी तुम कर रहे हो, अल्लाह उससे बेख़बर नहीं (१४०) यह लोग थे कि हो गुज़रे। उनका किया उनको और तुम्हारा किया तुमको और जो कुछ वह कर गुज़रे तुमसे उसकी पूछताछ नहीं होगी।(१४१)[रुकू १६ आ. १२]

—:):०:(:—

## दूसरा पारा ( सयक़ूल )— सूरे बक़र

मूर्ख लोग कहेंगे कि मुसलमान जिस क़िब्ले पर (पहले) थे(यानी बैतुल मुक़द्दस) उससे इनके (काबा के घर की तरफ़ को) मुड़ जाने का क्या कारण हुआ?(पैग़म्बर! तुम यह) जवाब दो कि पूर्व और पश्चिम अल्लाह ही का है। जिसको चाहता है सीधी राह चलाता है। (१४२) और इसी तरह हमने तुमको बीच की उम्मत(गिरोह जो किसी पैग़म्बर के आधीन हो)बनाया है। ताकि लोगों के मुक़ाबिले में तुम गवाह बनो और तुम्हारे मुक़ाबिले में पैग़म्बर गवाह बनें और ऐ पैग़म्बर! जिस क़िब्ले पर तुम थे (यानी बैतुल मुक़द्दस) हमने उसको इसी मतलब से ठहराया था ताकि हमको मालूम हो जावे कि कौन-कौन पैग़म्बर के आधीन रहेगा और कौन उल्टा फिरेगा, और यह बात अगरचे भारी है लेकिन उन पर नहीं जिनको अल्लाह ने हिदायत दी। और ख़ुदा ऐसा नहीं कि तुम्हारा विश्वास लाना(ईमान) मेटेगा। ख़ुदा तो लोगों पर बड़ी ही कृपा रखनेवाला दयालु है।(१४३) तुम्हारे मुँह का आसमान

में फिरना हम देख रहे हैं, तो जो क़िब्ला तुम चाहते हो हम तुमको उसी की तरफ़ फेर देंगे। पूजनीय मसजिद (काबा) की तरफ़ को अपना मुँह फेर लिया करो। और जहाँ कहीं हुआ करो, उसी की तरफ़ को अपना मुँह कर लिया करो और (ऐ पैग़म्बर!) जिन लोगों को किताब दी गई है, उनको मालूम है कि यह क़िब्ला बदलना ठीक उनके परवरदिगार (की ओर से) है और जो कर रहे हैं, ख़ुदा उससे बेख़बर नहीं।(१४४) और (ऐ पैग़म्बर) जिन लोगों को किताब दी गई है, अगर तुम सब निशानियाँ उनके पास ले आये, तो भी वह तुम्हारे क़िब्ले की मदद न करेंगे और न तुम्हीं उनके क़िब्ले की मदद करोगे, और उनमें का कोई भी दूसरे के क़िब्ले को नहीं मानता। और तुमको जो समझ हो चुकी है, अगर उसके पीछे भी तुम इनकी इच्छाओं पर चले, तो ऐसी दशा में बेशक तुम भी अन्यायियों में गिने जाओगे। (१४५) जिन लोगों को हमने किताब दी है, वह जिस तरह अपने बेटों को पहचानते हैं इन (मोहम्मद) को भी पहचानते हैं, और उनमें से कुछ लोग जानबूझकर सच को छिपाते हैं।(१४६) सचमुच यह क़िब्ला तुम्हारे परवरदिगार की ओर से है। तो कहीं सन्देह करनेवालों में से न हो जाना। (१४७) [रुकू १७ आयात ६]

हरएक के लिए दिशा है जिधर को ( नमाज़ में ) वह अपना मुँह करता है, (तो दिशा-भेद की परवा न करके) भलाइयों की तरफ़ लपको। तुम कहीं भी हो, अल्लाह तुम सबको खींच बुलायेगा। बेशक अल्लाह हर चीज़ पर शक्तिशाली है।(१४८) (ऐ पैग़म्बर !) तुम कहीं से भी निकलो, अपना मुँह इज़्ज़तवाली मसजिद (काबा) की तरफ़ कर लिया करो। यह तुम्हारे पालनकर्ता द्वारा निश्चत है। अल्लाह तुम्हारे कामों से बेख़बर नहीं है।(१४९) (ऐ पैग़म्बर!)तुम कहीं से भी निकलो अपना मुंह इज़्ज़तवाली मसजिद की तरफ़ कर लिया करो और जहाँ कहीं हुआ करो उसी की तरफ़ अपना मुँह करो; ताकि ग़ैर को तुमसे झगड़ने की जगह न रहे। मगर उनमें से जो अन्यायी हैं, तुम उनसे मत डरो और हमारा डर रखो। ग़रज़ यह है कि मैं अपनी

मेहरबानी तुम पर पूरी करूं। शायद तुम सीधी राह लग जाओ।(१५०) जैसा हमने तुम्हारे बीच तुम्हीं में का एक रसूल भेजा, वह हमारी आयतें तुमको पढ़कर सुनाता और तुम्हारा सुधार करता और तुमको किताब और समझ (की बातें) सिखाता और तुमको ऐसी-ऐसी बातें बताता, जो पहले से तुम जानते न थे। (१५१) तो तुम मेरी याद में लगे रहो कि मैं तुम्हें याद करूँगा और मेरा एहसान मानते रहो, नाशुक्री न करो। (१५२) [ रुकू १८ आयात ५ ]

ऐ ईमानदारों! संतोष और नमाज़ से मदद लो। बेशक अल्लाह संतोषियों का साथी है।(१५३) और जो लोग अल्लाह की राह पर मारे जायँ, उनको मरा हुआ न कहना। (वह मरे नहीं)बल्कि ज़िन्दा हैं; मगर तुम नहीं समझते।(१५४) और बेशक हम थोड़े डर से और भूख से और माल और जान पैदावार के नुक़सान से तुम्हारी जाँच करेंगे और ऐ पैग़म्बर! संतोषियों को ख़ुशख़बरी सुना दो। (१५५) यह लोग जब इन पर मुसीबत आ पड़ती है,तो बोल उठते हैं कि हम तो अल्लाह के ही हैं और हम उसी की तरफ़ लौटकर जानेवाले हैं। (१५६) यही लोग हैं, जिन पर परवरदिगार की मेहरबानी और इनायत है और वही सच्चे मार्ग पर हैं।(१५७) (पहाड़)सफ़ा‡ और (पहाड़)मर्वह ‡ ख़ुदा की निशानियों में से हैं। तो जो व्यक्ति काबे का हज्ज या उमरा (तीर्थ मक्के से तीन कोस पर है) करे उस पर इन दोनो के बीच फेरे करने में कुछ गुनाह नहीं और जो ख़ुशदिली से नेक काम करे,तो ख़ुदा किये को माननेवाला और जानकार है।(१५८) वह जो हमने खुली हुई आज्ञाओं

‡ सफ़ा और मर्वह दो पहाड़ों के नाम हैं। एक समय ईश्वर की आज्ञा से हज़रत इब्राहीम एक बार अपनी बीबी हज़रत हाजरा और दुधमुँहे बच्चे इस्माईल को छोड़कर चले गये। बच्चे को प्यासा देख हज़रत हाजरा इन्हीं पहाड़ों पर पानी की तलाश में दौड़ती थीं। ईश्वर की कृपा से एक चश्मा निकल आया, जो 'ज़मज़म' के नाम से प्रसिद्ध है। इन्हीं पर्वतों पर मुसलमान आज भी फेरे देते हैं। उन्हें यह विश्वास है कि संतोषी के दुःख को ईश्वर सदैव सुनता है।

और उपदेशों की बातें उतारीं और किताब (तौरात) में हमने साफ़-साफ़ समझा दिया। इसके बाद भी जो उनको छिपाये तो यही लोग हैं जिनको खुदा लानत देता है और लानत देनेवाले (भी) उनको लानत देते हैं। (१५९) मगर जिन्होंने तौबा की और (अपनी हालत को) सम्भाल लिया और (जो छिपाया था साफ़-साफ़) बयान कर दिया तो यही लोग हैं, जिनकी तौबा मैं मानता हूँ और मैं क्षमा करनेवाला मेहरबान हूँ।(१६०) जो लोग इन्कार करते रहे और इन्कारी की ही हालत में मर गये यही हैं जिन पर खुदा की और फ़रिश्तों की और आदमियों की सब की धिक्कार है।(१६१) वह हमेशा इसी में रहेंगे। इनकी न तो सज़ा ही हल्की की जावेगी और न मुहलत ही मिलेगी।(१६२) तुम्हारा पूजित एक ईश्वर है, इसके सिवा कोई पूजित नहीं। वह बड़ा दया करनेवाला कृपालु है (१६३) [रुकू १९ आयात ११]

बेशक आसमान और ज़मीन के पैदा करने में और रात और दिन के आने-जाने में और जहाज़ों में जो लोगों के फ़ायदे की चीज़ें समुद्र में लेकर चलते हैं और मेह में जिसको अल्लाह आकाश से बरसाता है, फिर उसके ज़रिए से ज़मीन को उसके मरे (उजड़े) पीछे फिर ज़िन्दा करता (लहलहाता) है और हर क़िस्म के जानवरों में जो खुदा ने ज़मीन की सतह पर फैला रखे हैं और हवाओं के फेरने में, और बादल में जो (खुदा के हुक्म से) आकाश और धरती के बीच घिरे रहते हैं, उन लोगों के लिए जो समझ रखते हैं (खुदा की क़ुदरत की) निशानियाँ हैं।(१६४) लोगों में कुछ ऐसे भी हैं, जो अल्लाह के सिवा (और को भी) शरीक (पूजित) ठहराते हैं। जैसी मुहब्बत खुदा से रखनी चाहिये वैसी मुहब्बत उनसे रखते हैं। जो ईमानवाले हैं, उनको सबसे बढ़कर खुदा की मुहब्बत होती है। जो (यह) बात ज़ालिमों को सज़ा के देखने पर सूझ पड़ेगी। बेशक अब वह सूझ पड़ती है कि हर तरह की शक्ति अल्लाह को ही है और यह कि अल्लाह की सज़ा भी सख्त है। (१६५) उस वक़्त गुरू, चेले-चाटियों से दस्तबरदार हो जायगे और सज़ा देख लेंगे और उनके सम्बन्ध टूट-टाट जायँगे।(१६६) चेले कह उठेंगे

कि अफ़सोस हमको फिर लौटकर दुनिया में जाना मिले; तो जैसे यह (गुरू) हमसे दस्तबरदार हो गये, उसी तरह हम भी उनसे(किनारा कर जायें)। यों अल्लाह उनके काम(उनके सामने)लायेगा कि उनको हसरत दिखाई देगी और वे नरक से निकल न सकेंगे। (१६ ) [रुकू २० आ.४]

लोगों! ज़मीन मे जो चीज़ें हलाल (भोग्य) और शुद्ध हैं,उनमें से खाओ और शैतान की पैरवी न करो, वह तो तुम्हारा खुला दुश्मन है। (१६८) वह तो तुम्हें बदी और बेशर्मी बतायेगा। और यह चाहेगा कि बे समझे बूझे तुम खुदा के बारे में झूठे जंजाल गढ़ो (१६९) जब इनसे कहा जाता है कि जो ख़ुदा ने उतारा है, उस पर चलो तो जवाब देते हैं—नहीं जी,हम तो उसी पर चलेंगे जिस पर हमने अपने बड़ों को पाया। भला अगर उनके बड़े कुछ भी नहीं समझते थे और न सच्चे मार्ग पर चलते थे, (तो भी ये उन्हीं की पैरवी किये चले जायँगे)। (१७०) और जो लोग काफ़िर हैं उनकी मिसाल उस शख्स-जैसी है,जो एक चीज़ (मूर्ति)के पीछे पड़ा चिल्ला रहा है और वह सुनती ही नहीं। तो उसको बुलाना-पुकारना बेसूद है। बहरे गूँगे अन्धे की तरह उनको भी समझ नहीं।(१७१) ऐ ईमानवालों! मैंने जो तुमको रोज़ी और पाक चीज़ें दे रखी हैं, खाओ और अगर तुम अल्लाह की बन्दगी का दम भरते हो, तो उसका एहसान मानो।(१७२) उसने तो बस मरा हुआ (जानवर और खून और सुअर का गोश्त और वह जानवर जिसको ख़ुदा के सिवाय किसी और के लिए भेंट किया जाय, तुम पर हराम किया है। जो भूख से बेचैन हो परन्तु अवज्ञा करनेवाला और हद से बढ़ जानेवाला न हो, तो उस पर पाप नहीं। बेशक अल्लाह बख्शने वाला मेहरबान है।(१७३) जो लोग उन हुक्मों को जो ख़ुदा ने अपनी किताब (तौरात) में उतारे, छुपाते हैं और उसके बदले थोड़ा सा बदला (लाभ) हासिल करते हैं,वह लोग और कुछ नहीं मगर अपने पेटों में अंगारे भरते हैं और क़यामत के दिन ख़ुदा इनसे बात भी तो नहीं करेगा और न इनको पाक करेगा और उनके लिए कठोर दण्ड है।(१७४) यही लोग हैं जिन्होंने सच्ची राह के बदले भटकना मोल लिया है और क्षमा के

बदले सज़ा। पस, (नरक की) आग में उनको ठहरना है।(१७५) यह इसलिए कि किताब (तौरात) को वास्तव में खुदा ही ने उतारा और जिन लोगों ने उस किताब में भेद डाला, वह ज़िद में भटक गये हैं। (१७६) [रुकू २१ आयात ६]

भलाई यही नहीं कि तुम अपना मुँह पूर्व वा पश्चिम को तरफ़ कर लो; बल्कि भलाई तो यह है कि अल्लाह और क़यामत और फ़रिश्ते और (आकाशी) किताबों और पैग़म्बरों पर ईमान लाये और माल अल्लाह की राह पर सम्बंधियों और अनाथों और दुखिया लोगों (मुहताजों), मुसाफ़िरों और माँगनेवालों को दे और (ग़ुलामी वग़ैरह की क़ैद से लोगों की) गर्दनों (के छुड़ाने) में दे और नमाज़ पढ़ता और ज़कात देता रहे और जब (किसी बात का) इक़रार कर ले, तो अपनी प्रतिज्ञा पूरी करे और तंगी में और तकलीफ़ और हलचल के वक़्त दृढ़ रहे यही लोग हैं जो सच्चे और यही परहेज़गार (संयमी) हैं।(१७७) ऐ ईमान वालों! जो लोग मारे जावें, उनमें तुमको (जान के) बदले जान का हुक्म दिया जाता है। आज़ाद के बदले आज़ाद और ग़ुलाम के बदले ग़ुलाम, औरत के बदले औरत। फिर जिस (हत्यारे) को (बध किये हुए की हत्या के बदले में) उसके भाई द्वारा कोई अंश(लेकर) क्षमा कर दिया जाय,तो नियमित रूप से हत्यारे को क़त्ल किये प्राणी के वारिसों को ख़ून का बदला अदा कर देना चाहिए।§ यह (हुक्म ख़ून-बहा) तुम्हारे पालनेवाले की तरफ़ से तुम्हारे हक़ में आसानी और मेहरबानी है। फिर इसके बाद जो ज़ियादती करे, तो उसके लिए दुखदाई सज़ा है। (१७८) और बुद्धिमानों! बदला चाहने(लेने) में तुम्हारी ज़िन्दगी है ताकि तुम (ख़ून बहाने से) बचे रहो।(१७९) किताबवालों तुमको हुक्म दिया जाता है कि जब तुममें से किसी के सामने मौत आ पहुँचे (और) वह

§ जीव हत्या के दो दण्ड हैं—(१)या तो हत्यारे को भी मार डाला जाय या (२) उससे कुछ रुपया ले लिया जाय और उसकी जान न ली जाय; परन्तु रुपया उसी वक़्त लिया जा सकता है जब मरे प्राणी के वारिस उसको खुशी-खुशी स्वीकार करें।

कुछ माल छोड़नेवाला हो तो माता पिता और सम्बन्धियों के लिए वाजिबी तौर पर वसीयत करे। जो (ख़ुदा से) डरते हैं, उन पर (उनके अपनों का यह एक) हक़ है।(१८०) फिर जो वसीयत के सुने पीछे उसे कुछ का कुछ कर दें तो उसका पाप उन्हीं लोगों पर है, जो वसीयत को बदलें। बेशक अल्लाह सुनता जानता है। (१८१) और जिसको वसीयत करनेवाले की तरफ़ से (किसी ख़ास आदमी की) तरफ़दारी या (किसी की)हक़तलफ़ी का सन्देह हुआ हो और वह वारिसों में मेल करा दे, तो (ऐसी सूरत में वसीयत के बदलने का)उस पर कुछ पाप नहीं। बेशक अल्लाह क्षमा करने वाला मेहरबान है।(१८२) रुकू२२ आ० ६]

ईमानवालो! जिस तरह तुमसे पहले किताबवालों पर रोज़ह रखना फ़र्ज़ (कर्त्तव्य) था, तुम पर भी फ़र्ज़ किया गया, ताकि तुम पापों से बचो।(१८३) वह भी गिनती के चन्द रोज़ हैं। इस पर भी जो शख़्स तुममें से बीमार हो या सफ़र में हो, तो दूसरे दिनों से गिनती पूरी कर दे और जिनको भोजन देने की शक्ति है उन पर एक रोज़े का बदला एक दीन को भोजन देना है और जो शख़्स अपनी ख़ुशी से नेक काम करना चाहे, तो यह उनके हक़ में ज्यादा भलाई है और समझो तो रोज़ा रखना तुम्हारे हक़ में भलाई है।(१८४) रमज़ान (रोज़ों)का महीना जिसमें ख़ुदा की तरफ़ से क़ुरान उतरा है और क़ुरान लोगों को राह दिखानेवाला है और हिदायत और तमीज़ के खुले स्पष्ट हुक्म मौजूद हैं, तो तुममें से जो शख़्स इस महीने में मौजूद हो, तो चाहिए कि इस महीने के रोज़े रखे और जो बीमार हो या यात्रा में हो † तो दूसरे दिनों से गिनती पूरी कर ले। अल्लाह तुम्हारे साथ आसानी करना चाहता है और तुम्हारे साथ कड़ाई नहीं करना चाहता। इसलिए कि तुम रोज़ों की गिनती पूरी कर लो और इसलिए कि अल्लाह ने जो तुमको सच्ची राह दिखा दी है औ इसलिए कि तुम

† व्रत (रोज़ा) रखना अनिवार्य है। जो अपने घर पर न हो या बीमार हो, उसको चाहिए कि रमज़ान के बाद (जितने रोज़े उसने छोड़ दिये हैं) उतने ही रोज़े रखे।

( उसका ) एहसान मानो। (१८५) ( ऐ पैग़म्बर ! ) जब हमारे बन्दे तुमसे हमारे बारे में पूछें तो (उनको समझा दो कि) हम उनके पास हैं। जब कभी हमें पुकारता है, तो हम (प्रत्येक) पुकारनेवाले की टेर को क़बूल कर लेते हैं तो उनको चाहिए कि हमारा हुक्म मानें और हम पर ईमान लावें; ताकि वह सीधे राह पर चलें। (१८६) (मुसलमानों !) रोज़ों की रातों में अपनी बीवियों के पास जाना तुम्हारे लिए जायज़ कर दिया गया है, वह तुम्हारी पोशाक† हैं और तुम उनकी पोशाक हो। अल्लाह ने देखा तुम (चोरी-चोरी) उनके पास जाने से अपना (दीनी) नुक़सान करते थे, तो उसने तुम्हारा अपराध (क़सूर) क्षमा कर दिया और तुम्हारे अपराध से दर-गुज़र की। पस, अब (रोज़ों में रात के वक़्त) उनके साथ हमबिस्तर हो और जो (नतीजा) ख़ुदा ने तुम्हारे लिए लिख रखा है (यानी औलाद) उसकी इच्छा करो और खाओ पियो जब तक कि (रात की) काली धारी से सुबह का सफ़ेद धारी तुमको साफ़ दिखाई देने लगे। फिर रात तक रोज़ह पूरा करो और तुम मसजिद में एकान्त बैठे हो, तो उनसे प्रसंग मत करना—यह अल्लाह की (बाँधी हुई) हदें हैं—तो उनके पास भी न फटकना। इसी तरह अल्लाह अपने हुक्मों को लोगों के लिए खोल-खोलकर बयान करता है, ताकि वह बचें। (१८७) और आपस में नाहक़ एक दूसरे का माल बरबाद मत करो और न माल को हाकिमों के पास (रिश्वत का) ज़रिया ढूँढ़ो; ताकि लोगों के माल में से कुछ जान-बूझकर नाहक़ हज़म न कर जाओ। (१८८) [ रुकू २३ आयात ६ ]

(ऐ पैग़म्बर !) लोग तुमसे चन्द्रमा के बारे में पूछते हैं, तो कहो कि चन्द्रमा से लोगों के हज्ज के समय मालूम होते हैं और यह कुछ नेकी नहीं है कि घरों में उनके पिछवाड़े की तरफ़ से आओ; बल्कि नेकी तो उसकी है जो परहेज़गारी करें और घरों में उनके दरवाज़ों

† स्त्री और पुरुष एक दूसरे की बात ढके रहते हैं। या इस प्रकार एक दूसरे से मिलते हैं जैसे कपड़ा बदन के साथ मिलता है।

से आओ† और अल्लाह से डरते रहो ताकि तुम अपनी मुराद को पहुँचो।(१८६) (मुसलमानों !) जो लोग तुमसे लड़ें तुम भी अल्लाह के रास्ते में उनसे लड़ो और ज्यादती न करना। अल्लाह ज्यादती करने वालों को पसंद नहीं करता।(१६०) (जो लोग तुमसे लड़ते हैं) उनको जहाँ पाओ क़त्ल करो और जहाँ से उन्होंने तुमको निकाला है (यानी मक्का से) तुम भी उनको (वहाँ से) निकालो और फ़साद का (क़ायम रहना) खून बहाने से भी बढ़कर है और जब तक कि फ़िर अदबवाली मसजिद के पास तुमसे न लड़ें तुम भी उस जगह उनसे न लड़ो; लेकिन अगर वह लोग तुमसे लड़ें, तो तुम भी उनको क़त्ल करो। ऐसे काफ़िरों की यही सज़ा है। (१६१) फिर अगर मान जायें तो अल्लाह क्षमा करनेवाला मेहरबान है।(१६२) यहाँ तक उनसे लड़ो कि फ़साद बाक़ी न रहे और एक खुदा का हुक्म चले। फिर अगर (फ़साद) छोड़ दें, तो उन पर किसी तरह की ज्यादती नहीं करनी चाहिए। क्योंकि ज्यादती (तो) ज़ालिमों के सिवाय किसी पर (जायज़) नहीं (१६३) अदब‡ (इज्ज़त) वाले महीनों का बदला अदबवाले महीने और अदब की चीज़ों में भी बदला,§ तो जो तुम पर ज्यादती करे, तो जैसी ज्यादती उसने तुम पर की वैसी ही ज्यादती तुम भी उस पर करो। और ज्यादती करने में अल्लाह से डरते रहो और जाने रहो कि अल्लाह उन्हीं का साथी है जो (उससे) डरते हैं।(१६४) खुदा की राह में खर्च करो। अपने हाथों अपने तईं हत्या में मत डालो और एहसान करो, एहसान करनेवालों को (अल्लाह) दोस्त (प्रेम) रखता है। (१६५) अल्लाह के लिए हज्ज और उमरह को पूरा करो।

† हज के समय बीच में ज़रूरत पड़ने पर लोग घर के पिछले दरवाज़े से जाकर फिर वापस आ जाते थे। मानो घर गये ही नहीं। इस पाखंड से बचने के लिए संकेत है।

‡ ज़ीक़ाद, ज़िलहिज्ज, मुहर्रम, रजब, ये चार अदब वाले महीने हैं।

§ यदि फ़सादी पवित्र मास या पवित्र वस्तुओं की परवाह न करके फ़साद करें तो तुम भी उनकी परवाह न करो।

और अगर (राह में कहीं) घिर (फँस) जाओ तो क़ुर्बानी (करदो) जैसी कुछ हो सके और जब तक क़ुर्बानी अपने ठिकाने न लग जाय अपना सिर न मुड़ाओ। और जो तुममें बीमार हो व सिर की तरफ़ से उसे दुख हो तो बाल उतरवा देने का बदला रोज़े या ख़ैरात या क़ुर्बानी। फिर जब तुम्हारी ख़ातिरजमा (यानी उज़्र रफ़ा) हो जावे तो जो कोई उमरे की हज्ज से मिलाकर फ़ायदा उठाना चाहे तो (उसको) क़ुर्बानी (करनी होगी) जैसी कुछ हो सके। और जिसको क़ुर्बानी सुलभ न हो तो तीन रोज़े हज्ज के दिनों में (रख ले) और जब वापस आओ तो सात रोज़े रखो। यह पूरे दस हुए। यह (हुक्म उसके लिए है जिसका घरबार मक्के में न हो)। अल्लाह से डरो और जाने रहो कि अल्लाह की सज़ा सख्त है। (१९६) [ रुकू २४ आयात ८ ]

हज्ज के कई महीने मालूम हैं† तो जो शख़्स इन महीनों में हज्ज की ठान ले तो (अहराम§ बाँधने से आख़िर तक) हज्ज (के दिनों) में विषय भोग की कोई बात न करे और न पाप की, न झगड़े की। और भलाई का कोई-सा काम करो, वह ख़ुदा को मालूम हो जायगा। और (हज्ज पर जाने से पहले) सफ़रख़र्च इकट्ठा कर लो। उत्तम (पर्याप्त) राह ख़र्च संयम है और बुद्धिमानों! मुझसे डरते रहो। (१९७) (हज्ज के समय) तुम अपने पालनेवाले की मेहरबानी खोजो तो कुछ पाप नहीं। फिर जब अरफ़ात (पहाड़) से लौटो, तो (मुक़ाम) मुज़्दल्फ़ा में ठहरकर ख़ुदा की याद करो और उसकी याद करो उस तरीक़े पर जैसा तुमको बताया। और इससे पहले तुम भटके हुओं में से थे। (१९८) फिर जिस जगह से लोग चलें तुम भी वहीं से चलो और अल्लाह से माफ़ी चाहो। अल्लाह माफ़ करनेवाला मेहरबान है। (१९९) फिर जब हज्ज के कामों को कर चुको तो जिस तरह तुम अपने बाप-दादों की चर्चा में लग जाते थे उसी तरह बल्कि उससे भी बढ़कर ख़ुदा की याद में लग

† शव्वाल, ज़ीक़ाद और दस दिन ज़िलहिज्ज के।

§ अहराम—वह कपड़ा जो हज्ज के दिनों में पहनते हैं। जब तक तीर्थ-यात्रा का कार्य समाप्त नहीं होता तब तक इसे पहने रहते हैं।

जाओ। फिर लोगों में कुछ ऐसे हैं जो दुआयें माँगते हैं कि ऐ हमारे पालनेवाले! हमको (जो देना हो) दुनिया में दे और क़यामत में उनको कुछ हिस्सा नहीं रहता। (२००) और लोगों में से कुछ ऐसे हैं जो दुआएँ माँगते हैं कि ऐ हमारे पालनकर्त्ता! हमें दुनिया में भी बढ़ती दे और प्रलय में भी बढ़ती दे और हमको नरक की सज़ा से बचा।(२०१) यही हैं जिनको उनके किये का हिस्सा (यानी पुण्य मिलना) है और अल्लाह तो जल्द (सबका) हिसाब करनेवाला है। (२०२) और गिनती के इन चन्द दिनों में खुदा की याद करते रहो। फिर जो शख्स जल्दी करे और दो दिन में (चल बसे) उस पर (भी) कुछ पाप नहीं और जो देर तक ठहरा रहे उस पर (भी) कुछ पाप नहीं। यह (रिआयत) उनके लिए है जो परहेज़गारी करें। खुदा से डरते रहो और जाने रहो कि तुम उसी के सामने हाज़िर किये जाओगे। (२०३) और (ऐ पैग़म्बर!) कोई आदमी ऐसा है जिसकी बातें तुमको दुनिया की ज़िन्दगी में भली मालूम होती है और वह अपनी दिली ख्वाहिशों पर खुदा को गवाह ठहराता है। (ईश्वर की साक्षी देता है कि जो मन में है वही ज़बान पर है (हालाँकि वह ज्यादा झगड़ालू है। (२०४) और जब लौटकर जावे तो मुल्क में दौड़ता फिरता है कि उसमें विद्रोह फैलावे और खेती-बारी को और जानों को बरबाद करे। (अल्लाह उसे नहीं चाहता) अल्लाह फ़साद नहीं चाहता। (२०५) जब उससे कहा जाय कि खुदा से डर तो शेखी उसको पाप पर आमादा करती है। ऐसे को दोज़ख काफ़ी है और वह बहुत ही बुरा ठिकाना है।(२०६) लोगों में से कुछ ऐसे हैं जो खुदा की खुशी के लिए अपनी जान दे देते हैं और अल्लाह बन्दों पर बड़ी ही दया रखता है।(२०७) ऐ ईमानवालो! इस्लाम में पूरे-पूरे आ जाओ और शैतान के पैर पर पैर न रखो। वह तुम्हारा खुला दुश्मन है। (२०८) फिर जब कि तुम्हारे पास साफ़ हुक्म पहुँच चुके और इस पर भी विचल जाओ तो जान रखो कि अल्लाह ज़बरदस्त हिकमत वाला है। (२०९) क्या यह लोग इसी की बाट देखते हैं कि अल्लाह

फ़रिश्तों के साथ बादलों का छाता लगाये, उनके सामने आवे और जो कुछ होना है हो चुके और सब काम अल्लाह ही के हवाले हैं। (२१०) [ रुकू २५ आयात १४ ]

(ऐ पैग़म्बर !) याक़ूब के बेटों से पूछो कि हमने उनको कितनी खुली हुई निशानियाँ दीं और जब कोई शख़्स ख़ुदा की उस नियामत को बदल डाले, तो ख़ुदा की मार बड़ी सख़्त है। (२११) जो लोग इन्कारी हैं, दुनिया की ज़िन्दगी उनको भली दिखाई गई है और ईमानवालों के साथ हँसी करते हैं; हालाँकि जो लोग परहेज़गार हैं उनके दर्जे क़यामत के दिन उनसे बढ़-चढ़कर होंगे अल्लाह जिसे चाहे बे हिसाब रोज़ी दे।(२१२) (शुरू में सब) † लोग एक ही दीन रखते थे; फिर अल्लाह ने पैग़म्बर भेजे जो ख़ुशख़बरी देते और इन्कारियों को डराते और उनकी मार्फ़त सच्ची किताबें भेजीं ताकि जिन बातों में लोग भेद डाल रहे हैं उन बातों का (वह किताब) फ़ैसला कर दे और जिन लोगों को किताब दी गई थी फिर वही अपने पास खुला हुक्म लाये। पीछे आपस की ज़िद से उनमें भेद डालने लगे तो वह सच्चा रास्ता जिसमें लोग भेद डाल रहे थे ख़ुदा ने अपनी मेहरबानी से ईमानवालों को दिखला दिया, और अल्लाह जिसको चाहे सच्ची राह दिखलाये। (२१३) क्या तुम मुसलमानों ! ऐसा ख़्याल करते हो कि बिहिश्त में जाओगे ? और अभी तक तुमको उन लोगों जैसी हालत नहीं पेश आई, जो तुमसे पहलों की हो चुकी है कि उनको सख़्तियाँ और तकलीफ़ें पहुँचीं और फटकारे गये यहाँ तक कि पैग़म्बर और ईमानवाले जो उनमें साथ थे चिल्ला उठे कि ख़ुदा की मदद का कोई वक़्त भी है। जानो ख़ुदा की मदद क़रीब है।(२१४) (ऐ पैग़म्बर!) तुमसे पूछते हैं कि क्या चीज़‡ ख़र्च करें ? तो समझा दो जो माल ख़र्च करो ( वह तुम्हारे ) माता-पिता का और नज़दीक के

† हज़रत आदम और उनकी संतान।

‡ किस प्रकार का धन ख़र्च करें ? इसका उत्तर यह दिया गया है कि जो चाहो ख़र्च करो पर उन लोगों पर जिनका वर्णन इस आयत में किया गया है।

रिश्तेदारों का और अनाथों ( यतीमों ) और दीन-दुखियों ( मुहताजों ) का और बटोहियों ( मुसाफ़िरों ) का हक़ है और तुम कोई भी भलाई करोगे, अल्लाह उसको जानता है। (२१५) तुम पर जिहाद (लड़ाई) का हुक्म हुआ है और वह तुमको बुरा लगा है। शायद एक चीज़ तुमको भली लगे और वह तुम्हारे हक़ में बुरी हो। अल्लाह जानता है और तुम नहीं जानते। (२१६) [ रुकू २६ आयात ६ ]

(ऐ पैग़म्बर! मुसलमान तुमसे) अदबवाले महीनों† में लड़ाई करने की बाबत पूछते हैं तो उनको समझा दो कि अदबवाले महीनों (पवित्र मासों) में लड़ना बड़ा पाप है। मगर अल्लाह की राह से रोकना और ख़ुदा को न मानना और अदबवाली मसजिद में न जाने देना और उस मसजिद से निकाल देना, अल्लाह के नज़दीक मार डालने से बढ़कर है। और वे तो सदा तुमसे लड़ते ही रहेंगे यहाँ तक कि इनका वश चले, तो तुमको तुम्हारे दीन से फिरा दें। जो तुममें अपने दीन से फिरेगा और इन्कारी की दशा में मर जावेगा, तो ऐसे लोगों का किया-कराया दुनिया और क़यामत में बेकार! और यह दोज़ख़ी हैं और हमेशा दोज़ख़ में ही रहेंगे।(२१७) जो लोग ईमान लाये और उन्होंने अल्लाह की राह में देश त्याग किया और जेहाद भी किये, यही हैं जो ख़ुदा की कृपा की आशा लगाये हैं और अल्लाह क्षमा करनेवाला दयावान है।(२१८) (ऐ पैग़म्बर!) तुमसे शराब और जुए के बारे में पूछते हैं, तो कह दो कि इन दोनों में बड़ा पाप है और लोगों के लिए फ़ायदे भी हैं, मगर इनके फ़ायदे से इसका पाप बढ़कर है। और तुमसे पूछते हैं (ख़ुदा की राह में) क्या ख़र्च करें, तो समझा दो कि जितना ज्यादा हो। इसी तरह अल्लाह हुक्म तुम लोगों से खोल-खोलकर बयान करता है

†अरब में चार महीनों में लड़ाई को बहुत बुरा समझते थे। उनके नाम यह हैं (१) ज़ीक़ाद (२) ज़िलहिज्ज (३) मुहर्रम (४) रजब। काफ़िर इन महीनों में भी लड़ाई छोड़ देते थे। मुसलमान उन दिनों में लड़ते डरते थे। इस पर उनको हुक्म दिया गया कि तुमसे ये लोग लड़ें, तो तुम भी उन महीनों में भी खोलकर लड़ो।

(और) शायद तुम ध्यान दो।(२१९) और (ऐ पैग़म्बर! यह लोग) तुमसे अनाथों के बारे में पूछते हैं, तो समझा दो कि उनकी भलाई ही भलाई है और अगर उनसे मिल-जुलकर रहो तो वह तुम्हारे भाई हैं, और अल्लाह बिगाड़नेवालों को सँभालनेवालों से (अलग) पहचानता है। और अगर ख़ुदा चाहता तो तुमको कठिनाई में डाल देता। वेशक अल्लाह ज़बरदस्त हिकमतवाला है।(२२०) शिर्कवाली औरतें जब तक ईमान न लावें उनसे निकाह न करो। मुसलमान लौंडी शिर्कवाली बीवी § से भली है, अगर तुमको पसन्द भी हो। शिर्कवाले मर्द से निकाह न करो, जब तक ईमान न लावे। और शिर्कवाला तुमको कैसा ही भला लगे, उससे मुसलमान ग़ुलाम भला, और वे लोग (शिर्कवाले) दोज़ख़ की तरफ़ बुलाते हैं। अल्लाह अपनी मेहरबानी से बिहिश्त और बख़शीश की तरफ़ बुलाता है और अपनी आज्ञाएँ लोगों से खोल-खोलकर बयान करता है, ताकि वह होशियार रहें। (२२१) [ रुकू २७ आयात ५]

(ऐ पैग़म्बर! लोग) तुमसे हैज़ ( मासिक धर्म ) के बारे में पूछते हैं तो समझा दो कि वह गन्दगी है। (हैज़) के दिनों में औरतों से अलग रहो और जब तक पाक न हो लें उनके पास न जाओ। फिर जब नहा धो लें, तो जिधर से जिस प्रकार अल्लाह ने तुमको बता दिया है, उनके पास जाओ। बेशक अल्लाह तौबह करनेवालों को दोस्त रखता है और सफ़ाई रखनेवालों को दोस्त रखता है।(२२२) तुम्हारी बीवियाँ (गोया) तुम्हारी खेतियाँ हैं। अपनी खेती में जिस तरह चाहो जाओ और अपने लिए आइन्दा का भी बन्दोबस्त रखो, और अल्लाह से डरो और जाने रहो कि उसके सामने हाज़िर होना है। (ऐ पैग़म्बर!) ईमानवालों खुशख़बरी सुना दो। (२२३) और सलूक करने और परहेज़गारी रखने और लोगों में मिलाप कराने में ख़ुदा की क़सम† मत खाओ। अल्लाह सुनता और जानता है। (२२४)

---

§ शिर्कवाली—खुदा की ज़ात में और गुण में दूसरे को शरीक करने वाली, दूसरों को पूजनेवाली।

† यानी यह क़सम न खाओ कि मैं ऐसे-ऐसे आदमी के साथ कोई नेकी

तुम्हारी फ़िज़ूल* क़समों पर ख़ुदा तुमको नहीं पकड़ेगा। लेकिन उनको पकड़ेगा जो तुम्हारे दिली इरादे हों और अल्लाह बख़्शनेवाला (और) बरदाश्त करनेवाला है।(२२५) जो लोग अपनी बीवियों के पास जाने की क़सम खा बैठें, उनको चार महीने की मुहलत है; फिर (इस मुद्दत में) अगर मिल जावें, तो अल्लाह बख़्शनेवाला मेहरबान है, (२२६) और अगर तलाक़ की ठान लें तो अल्लाह सुनता जानता है। (२२७) और जिन औरतों को तलाक़ दी गई हो वह अपने आप को तीन दफ़े कपड़ों के आने तक (निकाह से) रोके रखें और अगर अल्लाह और क़यामत का यक़ीन रखती हैं, तो जो कुछ भी (बच्चे की क़िस्म से) ख़ुदा ने उनके पेट में पैदा कर रखा है, उसका छिपाना उनको जायज़ नहीं और उनके पति उनको अच्छी तरह रखना चाहें तो वह इस बीच में उनको वापस लेने के ज्यादा हक़दार हैं। और जैसे (मर्दों का हक़) औरतों पर वैसे ही दस्तूर के मुताबिक़ औरतों का (हक़ मर्दों पर)। हाँ, पुरुषों को स्त्रियों पर प्रधानता है और अल्लाह ज़बरदस्त और हिकमतवाला है। (२२८) [रुकू२८ आयात ७]

तलाक़ दो दफ़े (करके दी जाय) फिर दस्तूर के मुताबिक़ रहना या अच्छे बर्ताव के साथ रुख़सत कर देना और जो तुम उनको दे चुके हो उसमें से तुमको कुछ भी वापस लेना जायज़ नहीं। मगर यह कि मियाँ-बीवी को डर हो कि ख़ुदा ने जो हदें ठहरा दी हैं, उन पर क़ायम नहीं रह सकेंगे; फिर अगर तुम लोगों को इस बात का डर हो कि मियाँ-बीबी अल्लाह की हदों पर क़ायम नहीं रह सकें और औरत§ (अपना पीछा छुड़ाने के एवज़) कुछ दे निकले तो इसमें दोनों पर कुछ

---

न करूँगा। या इन-इन दो लोगों में मिलाप न कराऊँगा।

* जो अपने आप मुँह से निकल जाय जैसे कुछ लोग बात बे बात कहते हैं 'वल्लाह'। कुछ लोग कहते हैं कि यह वह क़सम है जो मनुष्य क्रोध में लाता है। ऐसी क़सम को तोड़ने में कुछ पाप नहीं।

§ मर्द औरत को तलाक़ दे सकता है और औरत मर्द से खुला ले सकती है। यानी एक दूसरे से न निभे तो अलग हो सकते हैं।

पाप नहीं, यह अल्लाह की बाँधी हुई हदें हैं तो इनसे आगे मत बढ़ो और जो अल्लाह की बाँधी हुई हदों से आगे बढ़ जायँ, तो यही लोग ज़ालिम हैं।(२२६) अब अगर औरत को (तीसरी बार) तलाक़† दे दी तो इसके बाद जब तक औरत दूसरे पति के साथ निकाह न कर ले, उसके लिए हलाल नहीं (हो सकती) हाँ, अगर (दूसरा पति उससे विषय भोग करके) उसको तलाक़ दे दे, तो दोनों (मियाँ-बीवी) पर कुछ पाप नहीं कि फिर दूसरे से (परस्पर) प्रेम कर लें, बशर्ते कि दोनों को आशा हो कि अल्लाह की बाँधी हुई हदों पर क़ायम रह सकेंगे। और यह अल्लाह की हदें हैं जिनको उन लोगों के लिए बयान फ़र्माता है जो समझते हैं। (२३०) और जब तुमने औरत को ( दो बार ) तलाक़ दे दी और उनकी मुद्दत पूरी होने को आई तो दस्तूर के मुताबिक़ उनको रखो या उनको ( तलाक़ तीसरी ) ( देकर ) रुख़सत कर दो और संतान के लिए उनको ( अपनी स्त्री बना के ) न रखना कि (बाद को उन पर) ज़्यादती करने लगो और जो ऐसा करेगा, तो अपना ही खोयेगा और अल्लाह के हुक्मों को कुछ हँसी-खेल न समझो और अल्लाह ने जो तुम पर एहसान किये हैं उनको याद करो और यह कि उसने तुम पर किताब और अक़्ल की बातें उतारीं जिससे वह

---

† तलाक़ का यह दस्तूर है कि जब कोई मुसलमान मर्द अपनी औरत को तलाक़ देता है तो कम से कम दो आदमियों के सामने तलाक़ देता है और एक महीने के बाद दूसरी तलाक़ भी इस-तरह से देता है। यहाँ तक तो मियाँ बीवी में सुलहनामा हो सकता है। इसके एक महीने बाद तीसरी तलाक़ दी जाती है। इस तलाक़ देने के बाद फिर मर्द उस औरत के पास नहीं जा सकता। यह औरत ३ माह १० दिन बाद निकाह (ब्याह) कर सकती है। दूसरे पति के साथ निकाह हो जाने पर अगर दूसरा पति तलाक़ दे दे तो सिर्फ़ इस हालत में कि वह दूसरे पति के साथ सम्भोग कर चुकी हो (हमबिस्तर हो चुकी हो) अपने पूर्व पति के साथ फिर निकाह कर सकती है। परन्तु जब तक किसी दूसरे के साथ निकाह करके विषय-भोग न कर ले (यानी हमबिस्तर न हो ले) कदापि पूर्व पति से निकाह नहीं कर सकती।

तुमको समझाता है और अल्लाह से डरते रहो और जान रखो कि अल्लाह सबको जानता है। (२३१) [ रुकू २६ आयात ३ ]

और जब औरतों को तीन बार तलाक़ दे दो और वह अपनी इद्दत की मुद्दत† पूरी कर लें और जायज़ तौर पर आपस में (किसी से) उनकी मर्ज़ी मिल जाय, तो उनको (दूसरे) शौहरों के साथ निकाह कर लेने से न रोको। यह नसीहत उसको की जाती है, जो तुममें अल्लाह और क़यामत के दिन पर ईमान रखता है। यह तुम्हारे लिए बड़ी पाकीज़गी और बड़ी सफ़ाई की बात है और अल्लाह जानता है और तुम नहीं जानते। (२३२) जो शख़्स (बीवी को तलाक़ दिये पीछे अपनी औलाद को पूरी मुद्दत तक दूध पिलवाना चाहे, तो उसकी ख़ातिर माताएँ अपनी औलाद को) पूरे दो बरस दूध पिलाएँ और जिसका वह बच्चा है (यानी बाप) उस पर दस्तूर के मुताबिक़ माताओं को खाना-कपड़ा देना लाज़िम है। किसी को तकलीफ़ न दी जाय, मगर वहीं तक जहाँ तक उसकी सामर्थ्य हो। माता को उसके बच्चे की वजह से नुक़सान न पहुँचाया जाय और न उसको जिसका बच्चा है (यानी बाप को) उसके बच्चे की वजह से किसी तरह का नुक़सान पहुँचाया जाय और ( दूध पिलाने का खाना-ख़ुराक जैसा असल बाप पर ) वैसा (उसके) वारिस पर, फिर अगर ( वक़्त से पहले माता-पिता ) दोनो अपनी मर्ज़ी से और सलाह से (दूध) छुड़ाना चाहें तो उन पर कुछ पाप नहीं। और अगर तुम अपनी औलाद को (किसी धाय से) दूध पिलवाना चाहो तो तुम पर कुछ पाप नहीं, बशर्ते कि जो तुमने दस्तूर के मुताबिक़ (उनको) देना किया था उनके हवाले करो। और अल्लाह से डरते रहो और जाने रहो कि जो कुछ भी तुम करते हो अल्लाह उसको देख रहा है। (२३३) और तुममें जो लोग मर

†इद्दत उस मुद्दत को कहते हैं जिस मियाद के अन्दर औरत तलाक़ देने के बाद या उसका शौहर मर जाने के बाद निकाह नहीं कर सकती।

इद्दत की मुद्दत चार महीने दस दिन है। वास्तव में यह है कि इस बीच स्त्री तीन बार मासिक धर्म से पवित्र हो जाय।

उनको मना किया जाता था जब उसमें हद से बढ़ गये तो हमने उनको हुक्म दिया कि फटकारे हुए बन्दर बन जाओ। (१६६) जब तुम्हारे परवरदिगार ने जता दिया था कि वह जरूर उन पर क़यामत के दिन तक ऐसे हाकिम मुक़र्रर रखेगा जो उनको बुरी तकलीफ़ें पहुँचाते रहेंगे। तुम्हारा परवरदिगार जल्द सज़ा देता है और वह बेशक माफ़ करनेवाला मेहरबान है।(१६७) हमने यहूद को गिरोह-गिरोह करके मुल्क में अलग अलग कर दिया है। उनमें से कुछ भले थे और कुछ भले नहीं थे और हमने उनको सुख और दुख से आज़माया। शायद वह फिरें।(१६८) फिर उनके बाद ऐसे नालायक़ किताब के वारिस बने कि इस नाचीज़ दुनिया की चीज़ें लीं और कहते हैं कि यह गुनाह तो हमारा माफ़ हो जायगा और अगर इसी तरह की कोई सांसारिक वस्तु उनके सामने आ जावे तो उसे ले लेते हैं—क्या इन लोगों से वह अहद जो किताब (तौरात) में लिखी है नहीं हुई कि सच बात के सिवाय दूसरी बात खुदा की तरफ़ न कहेंगे—जो कुछ उसमें है उन्होंने उसको पढ़ लिया और जो लोग परहेज़गार हैं क़यामत का घर उनके हक़ में कहीं अच्छा है (ऐ याक़ूब के बेटों!) क्या तुम नहीं समझते ?(१६९) और जो लोग किताब को मज़बूती से पकड़े हुए हैं और नमाज़ पढ़ते हैं तो हम ऐसे अच्छे काम करनेवालों के सवाब को ख़त्म नहीं होने देंगे।(१७०) और जब हमने उन पर पहाड़ को इस तरह जा लटकाया कि गोया वह सायबान था और वे समझे कि यह उन पर गिरेगा, तो हमने कहा जो किताब तुमको दी है उसे मज़बूती के साथ लिए रहना और जो कुछ उसमें है उसे याद रखना। शायद तुम परहेज़गार बनो।(१७१) [ रुकू २१ आ. ६ ]

और याद करो वह समय जब तुम्हारे परवरदिगार ने आदम के बेटों से उनकी पीठों से उनकी सन्तान को निकाला था और उनके मुक़ाबले में ख़ुद उन्हीं को गवाह बनाया, क्या मैं तुम्हारा परवरदिगार नहीं हूँ। सब बोले हाँ। यह गवाही हमने इसलिए ली कि क़यामत के दिन न कहने लगो कि हम बात से बेख़बर ही रहे।(१७२) या कहने लगो कि शिर्क (ख़ुदा का साझी ठहराना) तो हमारे बड़ों ही ने निकाला था

और हम उनके बाद उन्हीं की सन्तान थे तो (ऐ ख़ुदा !) क्या तू हमको उन लोगों के गुनाहों के जुर्म के बदले में हलाक किये देता है जिन्होंने भूल की ?( १७३ ) और इसी तरह आयतों को हम तफ़सील के साथ बयान करते हैं। शायद वह फिरें ( १७४ ) और(ऐ पैग़म्बर !) इन लोगों को उस शख़्स का हाल पढ़कर सुनाओ जिसको हमने अपनी (आयतें) करामातें दी थीं, फिर वह आयतों में से निकल गया, फिर शैतान उसके पीछे लगा और वह गुमराहों (भूले हुओं) में जा मिला ।( १७५ ) अगर हम चाहते तो उनकी बढ़ती से उनका दर्जा ऊँचा करते मगर उसने नीचे में गिरना चाहा और अपने दिल की ख़्वाहिशों के पीछे लग गया तो उसकी कहावत कुत्ते जैसी कहावत हो गई कि अगर उसको खदेर दोगे तो जीभ बाहर लटकाये रहे और अगर उसको (उसी की दशा पर) छोड़े रखो तो भी जीभ लटकाये रहे । यही कहावत उन लोगों की है जिन्होंने हमारी आयतों को झुठलाया, तो यह क़िस्से बयान करो ताकि यह लोग सोचें।( १७६ ) जिन लोगों ने हमारी आयतों को झुठलाया उनकी बुरी कहावत है और वह कुछ अपना ही बिड़ागते रहे हैं ।( १७७ ) जिनको ख़ुदा राह दिखाये वही राह पाते हैं और जिनको वह गुमराह करे वही लोग घाटे में हैं। ( १७८ ) और हमने बहुतेरे जिन्न और मनुष्य दोज़ख़ ही के लिए पैदा किये हैं । उनके दिल तो हैं (मगर) उनसे समझने का काम नहीं लेते और उनके आँखें भी हैं (मगर) उनसे देखने का काम नहीं लेते और उनके कान भी हैं उनसे सुनने का काम नहीं लेते । सारांश यह कि यह लोग पशुओं की तरह हैं बल्कि उनसे भी गिरे हुए हैं यही बेख़बर हैं ।( १७९ ) और अल्लाह के (सब) नाम अच्छे हैं तो उसके नाम लेकर उसको (जिस नाम से चाहो) पुकारो और जो लोग उसके नामों में बुराई करते हैं उनको छोड़ दो, वह अपने किये का अन्जाम पावेंगे ।( १८० ) और हमारी दुनिया में ऐसे लोग भी हैं जो सब बात की नसीहत और उसी के अनुसार इंसाफ़ भी करते हैं । ( १८१ ) [रुकू २२ आयात १०]

**जिन लोगों ने हमारी आयतों को झुठलाया, हम उन्हें इस तरह**

पर कि उनको ख़बर भी न हो धीरे-धीरे (दोज़ख़ की तरफ़) ले जायेंगे। (१८२) और हम उनको (संसार में) मोहलत देते हैं, हमारा दाँव बेशक पक्का है।(१८३) क्या इन लोगों ने ख़्याल नहीं किया कि इनके साहिब को (यानी मुहम्मद को) किसी तरह का जनून (पागलपन) तो नहीं है। यह तो खुल्लमखुल्ला (ख़ुदा की सज़ा से) डरानेवाला है। (१८४) क्या इन लोगों ने आसमान और ज़मीन के इन्तज़ाम और ख़ुदा की पैदा की हुई किसी चीज़ पर भी नज़र नहीं की और न इस बात पर कि आश्चर्य नहीं इनको मौत ने घेरा हो। तो अब इतना समझाये पीछे और कौन-सी बात है जिसको सुनकर ईमान ले आवेंगे।(१८५) जिसको ख़ुदा गुमराह करे तो फिर उसका कोई भी राह दिखानेवाला नहीं और ख़ुदा ही उनको छोड़े हुए है कि अपनी नटखटी में पड़े भटका करें। (१८६) (ऐ पैग़म्बर! लोग) तुमसे क़यामत के बारे में पूछते हैं कि कहीं उसका ठिकाना भी है। तुम जवाब दो कि उसका इल्म तो मेरे परवरदिगार को है। बस वही उनको उसके वक़्त पर लाकर दिखावेगा। वह एक बड़ी भारी घटना आसमान और ज़मीन में होगी। क़यामत अचानक तुम लोगों के सामने आवेगी। (ऐ पैग़म्बर!) यह लोग तुमसे (क़यामत का हाल ) ऐसे पूछते हैं गोया तुम उसकी खोज में लगे रहे हो (तो इनसे) कहो कि इसकी मालूमात तो बस ख़ुदा ही को है लेकिन अक्सर आदमी नहीं समझते। (१८७) (ऐ पैग़म्बर! इन लोगों से) कहो मेरा अपना जातीय नुक़सान फ़ायदा भी मेरे क़ाबू में नहीं, मगर जो ख़ुदा चाहे (होकर रहता है) और अगर मैं ग़ैब जानता होता तो अपना बहुत-सा लाभ कर लेता और मुझको (किसी तरह का ) दुख न होता, मैं तो उन लोगों को जो ईमान लाना चाहते हैं (दोज़ख़ का) डर और (जन्नत की) ख़ुश-ख़बरी सुनानेवाला हूँ। ( १८८) [रुकू २३ आयात ७]

वही है जिसने तुमको एक शरीर से पैदा किया और उससे उनकी स्त्री को निकाला ताकि पुरुष स्त्री की तरफ़ ध्यान दे, तो जब पुरुष की स्त्री से सोहबत हुई तो स्त्री के एक हल्का-सा गर्भ रह गया, फिर वह

उस गर्भ को लिए-लिए फ़िरती थी। फिर जब (गर्भ के कारण) ज्यादा बोझ हो गया तो मियाँ-बीवी दोनों मिलकर ख़ुदा से दुआ माँगने लगे कि (ऐ ख़ुदा !) अगर तू हमको पूरा बच्चा देगा तो हम तेरा बड़ा एहसान मानेंगे।(१८९) फिर जब उनको पूरा बच्चा दिया तो उस (सन्तान) में जो ख़ुदा ने उनको दी थी ख़ुदा के लिये शरीक ठहराया। सो ख़ुदा के बनावटी साभी से ख़ुदा की प्रतिष्ठा बहुत ऊँची है।( १९० ) क्या वह ऐसे को (ख़ुदा का) शरीक बनाते हैं जो किसी चीज़ को पैदा नहीं कर सकते और वह ख़ुद पैदा किये हुए हैं।( १९१ ) वह न इनकी मदद करने की ताक़त रखते हैं और न आप अपनी मदद कर सकते हैं।(१९२) अगर तुम उनको सच्चे रास्ते की ओर बुलाओ तो तुम्हारी हिदायत पर न चल सकें, चाहे तुम उनको बुलाओ या चुप रहो (दोनो बातें तुम्हारे लिए बराबर हैं)।( १९३ ) (ऐ मुशरिकों ! तुम) ख़ुदा के सिवाय जिन लोगों को बुलाते हो (वह भी) तुम-जैसे सेवक हैं, अगर तुम सच्चे हो तो उन्हें उस हालत में पुकारो जब वह तुम्हें जवाब दे सकें।( १९४ ) क्या उनके ऐसे पाँव हैं जिनसे चलते हैं या उनके ऐसे हाथ हैं जिनसे पकड़ते हैं या उनकी ऐसी आँखें हैं जिनसे देखते हैं या उनके ऐसे कान हैं जिनसे सुनते हैं (ऐ पैग़म्बर ! इन लोगों से) कहो कि अपने (ठहराये हुए) शरीकों को बुला लो, फिर (सब मिलकर) मुझ पर अपना दाँव कर चलो और मुझको (ज़रा भी)मोहलत मत दो।( १९५ ) अल्लाह जिसने इस किताब को उतारा है वही मेरा काम सम्भालने वाला है और वही अच्छे बंदों की हिमायत करता है।( १९६ ) और उसके सिवाय जिनको तुम बुलाते हो न वह तुम्हारी मदद कर सकते हैं न अपनी मदद कर सकते हैं।( १९७ ) अगर तुम उनको सीधे रास्ते की तरफ़ बुलाओ तो (तुम्हारी एक) न सुनें और वह तुझको ऐसे दिखलाई देते हैं कि (गोया) वह तेरी तरफ़ देख रहे हैं हालाँकि वह देखते नहीं।( १९८ ) (ऐ पैग़म्बर !) माफ़ी को पकड़ो और ( लोगों से ) भले काम ( करने ) को कहो और मूर्खों से अलग रहो।( १९९ ) और अगर शैतान के गुदगुदाने से गुदगुदी तुम्हारे दिल में पैदा हो तो ख़ुदा से पनाह माँगो,वह सुनता और जानता है।(२००)

जो लोग परहेज़गार हैं जब कभी शैतान की तरफ़ का कोई ख़याल उनको छू भी जाता है तो जान जाते हैं और वह उसी दम देखने लगते हैं।(२०१) इनके भाई इनको गुमराही में घसीटते हैं, फिर कोताही नहीं करते। (२०२) और जब तुम इन लोगों के पास कोई आयत नहीं लाते तो कहते हैं कि क्यों कोई आयत नहीं बनाई।(२०३) तुम कहो कि मैं तो जो कुछ मेरे परवरदिगार के यहाँ से मेरी तरफ़ वही (ख़ुदाई पैग़ाम) आया है उसी पर चलता हूँ। यह हिदायत और रहम और सोच-समझ की बातें ईमानवालों के लिए तुम्हारे परवरदिगार की तरफ़ से हैं। और जब क़ुरान पढ़ा जाया करे तो उसको कान लगाकर सुनो और चुप रहो, शायद तुम पर कृपा की जाय। (२०४) और अपने दिल में गिड़गिड़ाकर और डरकर और धीमी आवाज़ से सुबह व शाम अपने परवरदिगार को याद करते रहो और भूले न रहो।(२०५) जो तुम्हारे परवरदिगार के नज़दीकी हैं उसकी पूजा से मुँह नहीं फेरते और उसकी पवित्रता की माला फेरते हैं और उसी के आगे सिर नवाते हैं। (२०६) [रुकू २४ आयात १८] ★ सिजदा १

——:०:——

# ८ सूरे अन्फ़ाल ८८

## मदीना में उतरी, इसमें ७५ आयतें, और १० रुकू हैं

( शुरू ) अल्लाह के नाम से ( जो ) निहायत रहमवाला मेहरबान है। ( ऐ पैग़म्बर ! मुसलमान सिपाही ) तुमसे लूट के माल† का हुक्म पूछते हैं, कह दो कि लूट का माल तो अल्लाह और पैग़म्बर का है, तुम लोग ख़ुदा से डरो और आपस में मेल करो। अगर तुम मुसलमान हो तो अल्लाह और उसके पैग़म्बर की आज्ञा मानो। (१) मुसलमान वही हैं कि जब ख़ुदा का नाम लिया जाता है तो उनके दिल दहल जाते हैं और जब ख़ुदा की आयतें

† वह माल जो मुसलमानों को लड़े पीछे हाथ आये।

उनको पढ़कर सुनाई जाती हैं तो वह उनके ईमान को ज़्यादा कर देती हैं और वह अपने परवरदिगार कर्ता पर भरोसा रखते हैं।(२) जो नमाज़ पढ़ते और हमने जो उनको रोज़ी दी है उसमें से ख़र्च करते हैं, (३) यही सच्चे मुसलमान हैं, इनके लिए इनके परवरदिगार के यहाँ दर्जे हैं और माफ़ी और इज़्ज़त की रोज़ी। (४) जैसे तुमको तुम्हारे परवरदिगार ने तुम्हारे घर से निकाला और मुसलमानों का एक गिरोह राज़ी न था (५) कि वह लोग ज़ाहिर हुए पीछे तुम्हारे साथ सच बात में झगड़ा करने लगे। गोया उनको मौत की तरफ़ ढकेला जाता है और वह मौत को आँखों देख रहे हैं। (६) जब ख़ुदा तुम मुसलमानों से प्रतिज्ञा करता था कि दो जमातों § में से (कोई सी) एक तुम्हारे हाथ आ जायगी और तुम चाहते थे कि जिसमें काँटा न लगे वह तुम्हारे हाथ आ जाय और अल्लाह की मर्ज़ी यह थी कि अपने हुक्म से हक़ को क़ायम करे और काफ़िरों की जड़ ( बुनियाद ) काट डाले। (७) ताकि सच को सच और झूठ को झूठ कर दिखावे। चाहे काफ़िरों को भले ही बुरा लगे। (८) यह वह वक़्त था कि तुम अपने परवरदिगार के आगे बिनती करते थे तो उसने तुम्हारी सुन ली कि हम लगातार हज़ार फ़रिश्तों से तुम्हारी सहायता करेंगे। (९) और यह फ़रिश्तों की सहायता जो ख़ुदा ने की सिर्फ़ ख़ुश करने को ताकि तुम्हारे दिल उसकी वजह से संतुष्ट हो जायँ वर्ना जीत तो अल्लाह की ही तरफ़ से है। बेशक अल्लाह ज़बरदस्त हाकिम है। (१०) [रुकू १ आयात १०]

यह वह समय था कि ख़ुदा अपनी तरफ़ से सब्र के लिए औंघ को तुम पर उतार रहा था और आसमान से तुम पर पानी बरसाया ताकि उसके ज़रिये से तुमको पाक करे और शैतानी गंदगी को तुमसे दूर कर दे और ताकि तुम्हारे दिलों का साहस बँधावे और

§ अबूजहल या अबूसुफ़ियान की जमात, जिनकी मक्के में धाक बैठी थी। उनमें से एक तुम्हारे साथ आ जायगा। चुनाँचे अबूसुफ़ियान बाद में मुसलमानों के साथ आ गये।

उसी के ज़रिये तुम्हारे पाँव जमाये रखे। (११) ( ऐ पैग़म्बर ! ) यह वह वक़्त था कि तुम्हारा परवरदिगार फ़रिश्तों को आज्ञा दे रहा था कि हम तुम्हारे साथ हैं, तुम मुसलमानों को जमाये रखो, हम जल्द काफ़िरों के दिलों में डर डाल देंगे, बस तुम इनकी गरदनें मारो और इनके टुकड़े-टुकड़े कर डालो।(१२) यह इस बात की सज़ा है कि उन्होंने अल्लाह और उनके पैग़म्बर का सामना किया और जो अल्लाह और उसके पैग़म्बर का विरोध करेगा तो अल्लाह की मार बड़ी कठिन है।‡ (१३) यह तुम भुगत लो और जान लो कि काफ़िरों को दोज़ख़ की सज़ा है।(१४) ऐ मुसलमानों ! जब काफ़िरों से तुम्हारे लश्कर की मुठभेड़ हो जाय तो उनको पीठ न दिखाना।(१५) और जो शख़्स ऐसे मौके पर काफ़िरों को अपनी पीठ दिखायेगा वह ख़ुदा के कोप में आ गया और उसका ठिकाना दोज़ख़ है और वह बहुत ही बुरी जगह है, मगर यह कि हुनर करता हो लड़ाई का या फ़ौज में जा मिलता हो।(१६) पस काफ़िरों को तुमने क़त्ल नहीं किया बल्कि उनको अल्लाह ने क़त्ल किया और जब तुमने तीर चलाये तो तुमने तीर नहीं चलाये बल्कि अल्लाह ने तीर चलाये और वह मुसलमानों पर एहसान किया चाहता था। बेशक अल्लाह सुनता और जानता है।(१७) यह बात जान लो कि ख़ुदा को काफ़िरों की तदबीरों को नाक़िस कर देना मंज़ूर है।(१८) तुम जो जीत माँगते थे, वह जीत तुम्हारे सामने आ गई और अगर बाज़ रहोगे तो यह तुम्हारे हक़ में भला होगा और अगर तुम फिरकर आओगे तो हम भी फिरकर आवेंगे, और तुम्हारा जत्था कितना ही बहुत हो कुछ भी तुम्हारे काम नहीं आयेगा, और जानो कि अल्लाह मुसलमानों के साथ है। (१९) [रुकू २ आयात ९]

मुसलमानों ! अल्लाह और उसके पैग़म्बर का हुक्म मानो और

‡ यहाँ तक बद्र की लड़ाई का हाल था। इसमें फ़रिश्तों का मुसलमानों की मदद को आना और काफ़िरों को बरबाद कर देना और पानी बरसना सब कुछ बयान किया गया है ताकि मुसलमान ख़ुदा का हुक्म मानें और रसूल के कहने पर चलें।

उससे सिर न उठाओ और तुम सुन ही रहे हो। (२०) और उन लोगों जैसे न बनो जिन्होंने कह दिया कि हमने सुना हालाँकि वह सुनते नहीं।(२१) अल्लाह के नज़दीक सब जानवरों में निकृष्ट बहरे गूँगे हैं जो नहीं समझते। (२२) अगर अल्लाह इनमें भलाई पाता तो इनको सुनने की योग्यता भी ज़रूर देता लेकिन अगर ख़ुदा इनको सुनने की क़ाबिलियत दे तो भी यह लोग मुँह फेरकर उल्टे भागें। (२३) मुसलमानों! जब पैग़म्बर तुमको ऐसे दीन की तरफ़ बुलाते हैं जो तुममें नई रूह फूँकता है, तो तुम अल्लाह और पैग़म्बर का हुक्म मानो और जाने रहो कि आदमी और उसके दिल के दरमियान में ख़ुदा आ जाता है और यह कि तुम उसी के सामने हाज़िर किये जाओगे।(२४) और उस आफ़त से डरते रहो जो ख़ासकर उन्हीं लोगों पर नहीं आयेगी जिन्होंने तुममें से सिर उठाया है और जाने रहो कि अल्लाह की मार बड़ी सख़्त है। (२५) और याद करो जब तुम ज़मीन में (मक्का में) थोड़े-से थे कमज़ोर समझे जाते थे,इस बात से डरते थे कि लोग तुमको ज़बरदस्ती पकड़कर न उड़ा ले जायँ, फिर ख़ुदा ने तुमको जगह दी और अपनी सहायता से तुम्हारी मदद की और अच्छी-अच्छी चीज़ें तुम्हें खाने को दीं इसलिए कि तुम शुक्र करो।(२६) मुसलमानों! अल्लाह और रसूल की धरोहर मत मारो; न आपस की धरोहर मारो, और तुम तो जानते हो।(२७) जाने रहो कि तुम्हारे माल और तुम्हारी दौलत बखेड़े हैं और अल्लाह के यहाँ बड़ा अंजाम है।(२८) [रुकू ३ आ. ६]

मुसलमानों! अगर तुम ख़ुदा से डरते रहोगे तो वह तुम्हारे लिए फ़ैसला कर देगा और तुम्हारे पाप तुमसे दूर कर देगा और तुमको क्षमा करेगा और अल्लाह बड़ा रहीम है।(२९) जब काफ़िर तुम पर फ़रेब करते थे कि तुमको पकड़कर रखें या तुमको मार डालें या तुमको देश-निकाला कर दें और काफ़िर चाल करते थे और अल्लाह भी चाल करता था और ख़ुदा सब चाल चलनेवालों से अच्छी चाल चलनेवाला है।(३०) जब हमारी आयतें इन काफ़िरों को पढ़कर सुनाई जाती हैं तो कहते हैं हमने सुन लिया,अगर हम चाहें तो हम भी इसी तरह की बातें

कह लें, यह तो आगे के लोगों की कहानियाँ हैं। (३१) जब काफ़िर कहने लगे कि ऐ अल्लाह ! अगर तेरी तरफ़ से यही सच है तो हम पर आसमान से पत्थर बरसा या हम पर कड़ी सज़ा डाल।(३२) ख़ुदा ऐसा नहीं है कि तुम इनमें रहो और वह इनको सज़ा दे और अल्लाह ऐसा नहीं है कि लोग माफ़ी माँगें और वह इनको सज़ा दे।(३३) क्योंकर अल्लाह उन्हें सज़ा न देगा जबकि वह मसजिद हराम (यानी काबा के घर) से लोगों को रोकते हैं। हालाँकि वह उसके हक़दार नहीं, उसके हक़दार तो परहेज़गार हैं, लेकिन इनमें के बहुतेरे नहीं समझते।(३४) काबा के घर के पास सीटियाँ और तालियाँ बजाने के सिवाय उनकी नमाज़ ही क्या थी, तो (ऐ काफ़िर !) जैसा तुम इन्कार करते रहे हो उसके बदले सज़ा भुगतो।(३५) इसमें सन्देह नहीं कि यह काफ़िर अपने माल ख़र्च करते हैं कि ख़ुदा के रास्ते से रोकें, सो (अभी और) माल ख़र्च करेंगे, फिर (वही माल) इनके हक़ में रंज का कारण होगा और आख़िर हार जायेंगे। काफ़िर दोज़ख़ की तरफ़ हाँके जायँगे (३६) ताकि अल्लाह नापाक को पाक से अलग करे और नापाक को एक दूसरे के ऊपर रखकर उन सबका ढेर लगाये, फिर उस ढेर को दोज़ख़ में झोंक दे। यही लोग हैं जो घाटे में रहे।(३७) [रुकू ४ आयात ६]

काफ़िरों से कहो कि अगर मान जायेंगे तो उनके पिछले गुनाह माफ़ कर दिये जायँगे और अगर फिर शरारत करेंगे तो अगले लोगों की चाल पड़ चुकी है, जैसा उनके साथ हुआ है इनके साथ भी होगा।(३८) काफ़िरों से लड़ते रहो यहाँ तक कि फ़साद न रहे और सब ख़ुदा ही का दीन हो जाय। पस अगर मान जावें तो जो कुछ यह लोग करेंगे अल्लाह उसको देख रहा है।(३९) मगर सिर उठावें तो तुम समझते रहो कि अल्लाह तुम्हारा सहायक और अच्छा मददगार है। (४०)

——o——

# दसवाँ पारा ( वालमू )

और जान रखो कि जो चीज़ तुम लूटकर लाओ उसका पाँचवाँ भाग खुदा का और पैग़म्बर का और पैग़म्बर के सम्बन्धियों का, अनाथों का और ग़रीबों और मुसाफ़िरों का। अगर तुम खुदा का और उस ( मदद ग़ैबी ) का यक़ीन रखते हो जो हमने अपने सेवक पर फ़ैसले के दिन उतारी थी जिस दिन कि (मुसलमानों और काफ़िरों के) दो लश्कर एक दूसरे से गुथ गये थे और अल्लाह हर चीज़ पर ताक़तवर है।(४१) यह वह वक़्त था कि तुम (मुसलमान मैदान जंग के) उस सिरे पर थे और काफ़िर दूसरे सिरे पर और काफ़िला (नदी के किनारे) तुमसे नीचे की तरफ़ को उतर गया था। अगर तुमने आपस में (लड़ाई का) ठहराव किया होता तो ज़रूर वादा खिलाफ़ी करनी पड़ती। लेकिन खुदा को जो कुछ करना मंज़ूर था उसको पूरा कर दिखलाया ताकि मर जाये तो सूझकर मरे और जो जीवे तो सूझकर जीवे और अल्लाह सुनता और जानता है। (४२) ऐ पैग़म्बर ! उसी वक़्त की घटना वह भी है जबकि खुदा ने तुमको थोड़े काफ़िर दिखलाये और अगर उन्हें तुमको बहुत कर दिखाता तो तुम ज़रूर हिम्मत हार देते और लड़ाई के बारे में भी ज़रूर आपस में झगड़ने लगते। मगर खुदा ने बचाया, बेशक वह दिली ख़यालों से जानकार है। (४३) और जब तुम एक दूसरे से लड़ मरे काफ़िरों को तुमने मुसलमानों की आँखों में थोड़ा कर दिखलाया और काफ़िरों की आँखों में तुमने मुसलमानों को बहुत कर दिखाया ताकि खुदा को जो कुछ करना मन्ज़ूर था पूरा कर दिखाये और आखिरकार सब कामों का सहारा अल्लाह ही पर जाकर ठहरता है।(४४) [रुकू ५ आयात ७]

मुसलमानों ! जब किसी फ़ौज से तुम्हारी मुठभेड़ हो जाया करे तो जमे रहो और अल्लाह को खूब याद करो, शायद तुम मुराद पाओ।(४५) अल्लाह और उसके पैग़म्बर का हुक्म मानो और आपस में झगड़ा न करो नहीं तो साहस तोड़ दोगे और तुम्हारी हवा उखड़

जायगी और ठहरे रहो और अल्लाह ठहरनेवालों का साथी है। (४६) उन (काफ़िरों) जैसे न बनो जो शेख़ी के मारे और लोगों को दिखाने के लिए अपने घरों से निकल खड़े हुए और ख़ुदा की राह से रोकते थे और जो कुछ भी यह लोग करते हैं अल्लाह के क़ाबू में है।(४७) जब शैतान ने उन (काफ़िरों) की हरकतें उनको अच्छी कर दिखलाईं और कहा आज लोगों में कोई ऐसा नहीं जो तुमको जीत सके और मैं तुम्हारा मददगार हूँ, फिर जब दोनों फ़ौजें आमने सामने आईं वह अपने उल्टे पाँव हटा और कहने लगा कि मुझको तुमसे कोई सम्बन्ध नहीं, मैं वह चीज़ देख रहा हूँ जो तुमको नहीं सूझ पड़ती, मैं तो अल्लाह से डरता हूँ और अल्लाह की मार बड़ी सख़्त है।(४८)[रुकू ६ आ.४]

जब मुनाफ़िक़ों और जिन लोगों के दिलों में(इन्कारी की) बीमारी थी, कहते थे मुसलमान घमंडी हैं और जो ख़ुदा पर भरोसा रखेगा तो अल्लाह जबरदस्त और हिकमतवाला है। (४९) और ऐ पैग़म्बर !) तुम देखोगे जबकि फ़रिश्ते काफ़िरों की जान निकालते हैं उनके मुखों को गुन्धियों पर मारते जाते हैं और(कहते जाते हैं कि देखो) दोज़ख़ की सज़ा को भोगो।(५०) यह तुम्हारे उन (बुरे कामों का) बदला है जो तुमने अपने हाथों पहले से भेजे हैं और इसलिए कि ख़ुदा तो सेवकों पर किसी तरह का ज़ुल्म नहीं करता।(५१) जैसी गति फ़िरऔन की जाति और उनके अगलों की हुई उन्होंने ख़ुदा की आयतों से इन्कार किया तो ख़ुदा ने उनके गुनाहों के बदले उनको धर पकड़ा। अल्लाह जबरदस्त है, उसकी मार बड़ी सख़्त है। (५२) यह इसलिए कि ख़ुदा ने जो पदार्थ किसी क़ौम को दिये हों जब तक कि वह लोग आप ही न बदलें जो उनके जी में है, ख़ुदा (की आदत) नहीं कि उसमें कुछ हेर-फेर करे, और अल्लाह सुनता और जानता है।(५३) जैसी गति फ़िरऔन और उन लोगों की हुई जो उनसे पहले थे कि उन्होंने अपने पालनकर्त्ता की आयतों को झुठलाया तो हमने उनके पापों के बदले मार डाला और फ़िरऔन के लोगों को डुबो दिया और वह अन्यायी हैवान थे (वैसे ही गति इनकी होगी)।(५४) अल्लाह के नज़दीक सबसे ख़राब वह हैं जो इन्कार करते हैं फिर नहीं मानते।(५५) जिससे तुमने अहद की उस

अपनी अहद को हर बार तोड़ते हो और नहीं डरते। (५६) सो अगर तुम उनको लड़ाई में पाओ तो उन पर ऐसा ज़ोर डालो कि जो लोग उनकी हिमायत पर हैं इनको भागते देखकर उनको भी भागना ही पड़े, शायद यह लोग सीख लें।(५७) और अगर तुमको किसी जाति की तरफ़ से दग़ा का शक हो तो बराबरी का ध्यान रखकर उन्हीं की(उस अहद की) तरफ़ फेंक मारो, अल्लाह दग़ाबाज़ों को नहीं चाहता।(५८)[रुकू ७ आ.१०]

काफ़िर यह न समझें कि(हमारे क़ाबू से) निकल गये। वह कदापि हरा नहीं सकते।(५९) (मुसलमानों! सिपाहियाना) ताक़त से और घोड़ों के बाँधे रखने से जहाँ तक तुमसे हो सके काफ़िरों के मुक़ाबिले के लिए साज व सामान इकट्ठा किये रहो कि ऐसा करने से अल्लाह के दुश्मनों पर और अपने दुश्मनों पर अपनी धाक बैठाये रखोगे और उनके सिवाय दूसरों पर भी जिनको तुम नहीं जानते, अल्लाह उनसे जानकार है और ख़ुदा की राह में जो कुछ भी ख़र्च करोगे, वह तुमको पूरा-पूरा भर दिया जायगा। (६०) (ऐ पैग़म्बर!) अगर यह लोग सन्धि ( सुलह ) की तरफ़ झुकें तो तुम भी उसकी तरफ़ झुको और अल्लाह पर भरोसा रखो क्योंकि वही सुनता-जानता है।(६१) अगर उनका इरादा तुमसे दग़ा करने का होगा तो अल्लाह तुमको काफ़ी है, वही सबसे ताक़तवर है जिसने अपनी मदद का और मुसलमानों का तुमको ज़ोर दिया। (६२) और मुसलमानों के दिलों में आपस में मुहब्बत पैदा कर दी। अगर तुम ज़मीन पर के सारे ख़ज़ाने भी ख़र्च डर डालते तो भी उनके दिलों में मुहब्बत न पैदा कर सकते मगर अल्लाह ने उन लोगों में मुहब्बत पैदा कर दी, वह ज़बरदस्त हिकमत वाला है। (६३) ऐ पैग़म्बर! अल्लाह और मुसलमान जो तुम्हारे आज्ञाकारी हैं तुमको काफ़ी हैं। (६४) [रुकू ८ आयात ६]

ऐ पैग़म्बर! मुसलमानों को लड़ने पर उत्तेजित करो कि अगर तुम में से जमे रहनेवाले बीस भी होंगे तो दो सौ पर ज़्यादा ताक़तवर बैठेंगे अगर तुम में से सौ होंगे तो हज़ार काफ़िरों पर ज़्यादा ताक़तवर बैठेंगे। क्योंकि यह ऐसे लोग हैं जो समझते ही नहीं। (६५) अब ख़ुदा ने

तुम पर से अपने हुक्म का (बोझ) हलका कर दिया और उसने देखा कि तुममें कमज़ोरी है तो अगर तुममें से जमे रहनेवाले सौ होंगे दो सौ पर ज़्यादा ताक़तवर रहेंगे और अगर तुममें से हज़ार होंगे ख़ुदा के हुक्म से वह दो हज़ार पर ज़्यादा ताक़तवर बैठेंगे। अल्लाह उन लोगों का साथी भी है जो जमे रहते हैं। (६६) पैग़म्बर जब तक देश में अच्छी तरह मार-धार न लें उनके पास क़ैदियों का रहना उचित नहीं। तुम तो संसार के माल-असबाब चाहनेवाले हो और अल्लाह क़यामत की चीज़ें देना चाहता है और अल्लाह ज़बरदस्त हिकमतवाला है।(६७) अगर ख़ुदा के यहाँ से हुक्म तहरीरी पहले से न हो चुका होता तो जो कुछ† तुमने लिया है उसमें अवश्य तुमको बुरी ही सज़ा मिलती।(६८) तो जो कुछ तुमको लूट से हाथ लगा है उसको पाकर समझकर खाओ और अल्लाह से डरते रहो। अल्लाह माफ़ करनेवाला मेहरबान है। (६९) [रुकू ९ आयात ५]

ऐ पैग़म्बर! क़ैदी जो तुम मुसलमानों के क़ब्ज़े में हैं उनको समझा दो कि अगर अल्लाह देखेगा कि तुम्हारे दिलों में नेकी है तो जो तुमसे छीना गया है उससे अच्छा तुमको देगा और तुम्हारे अपराध भी क्षमा करेगा, और अल्लाह बख़्शनेवाला मेहरबान है। (७०) और (ऐ पैग़म्बर!) अगर यह लोग तुम्हारे साथ दग़ा करना चाहेंगे जो पहले भी अल्लाह से दग़ा कर चुके हैं तो उसने इनको गिरफ़्तार करा दिया, और अल्लाह जानकार और हिकमतवाला है। (७१) जो लोग ईमान लाये और उन्होंने देश त्याग किया और अल्लाह के रास्ते में अपनी जान-माल से कोशिश की और जिन लोगों ने जगह दी और मदद की, यही लोग एक के वारिस एक; और जो लोग ईमान तो ले आये और देश त्याग नहीं किया तो तुम मुसलमानों को उनके वारिस होने से कुछ सम्बन्ध नहीं जब तक देश त्याग करके तुममें न आ मिलें; हाँ अगर

† बद्र की लड़ाई में बहुत-से काफ़िरों को मुसलमानों ने पकड़ लिया था। उनको फ़िदया (कुछ रुपया या माल) लेकर छोड़ दिया था। यहाँ (जो कुछ) का अर्थ है वही धन या माल जिसके बदले क़ैदियों को छोड़ दिया गया था।

दीन के बारे में तुमसे मदद चाहें तो तुमको उनकी मदद करनी लाज़िम है, मगर उस जाति के मुक़ाबिले में नहीं कि तुममें और उनमें अहद हो, और जो कुछ भी तुम करते हो अल्लाह उसको देख रहा है। (७२) और काफ़िर भी आपस में दोस्त हैं। अगर ऐसा न करोगे तो देश में (फ़साद) फैल जायगा और देश में बड़ा फ़साद होगा।(७३) और जो लोग ईमान लाये उन्होंने (मुहाजरीन) देश त्याग किया और अल्लाह के रास्ते में कोशिश की और जिन लोगों ने जगह दी (अन्सार) और मदद की, यही पक्के मुसलमान हैं, इनके लिए क्षमा और इज़्ज़त की रोज़ी है।(७४) और जो लोग बाद को ईमान लाये और उन्होंने देश त्याग किया और तुम मुसलमानों के साथ होकर जिहाद किया तो वह तुम्हीं में दाखिल हैं और रिश्तेदार अल्लाह के हुक्म के बमूजिब (ग़ैर आदमियों की निस्बत) ज़्यादा हक़दार हैं। अल्लाह हर चीज़ से जानकार है। (७५) [रुकू १० आयात ६]

—o—

# ९ सूरे तौबा* ११३

## मदीना में उतरी, इसमें १२९ आयतें और १६ रुकू हैं

जिन मुशरिकों के साथ तुमने अहद कर रखा था अल्लाह और उसके पैग़म्बर की तरफ़ से उनको साफ़ जवाब‡ है।(१) तो (ऐ मुशरिकों! अमन से) चार महीने (ज़ीक़ाद, ज़िलहिज्ज, मुहर्रम और रजब) मुल्क में चलो-फिरो और जाने रहो कि तुम अल्लाह को हरा नहीं

* इस सूरत के शुरू में खुदा ने बिस्मिल्लाह का कलाम नहीं भेजा, क्योंकि ये आयतें उस समय उतरी हैं जब मुशरिकों ने मुसलमानों के साथ किया हुआ समझौता तोड़ डाला था और इसलिए खुदा उनसे बहुत नाराज़ था।

‡ यानी मुशरिकों ने अपना अहद तोड़ा तो मुसलमान भी उस समझौते का पालन नहीं करेंगे। यह हुदैबिया की संधि की ओर इशारा है।

सकोगे, और अल्लाह काफ़िरों को ज़िल्लत देनेवाला है।(२) और बड़े हज्ज के दिन अल्लाह और उसके पैग़म्बर की तरफ़ से लोगों को सूचना दी जाती है कि अल्लाह और उसका पैग़म्बर मुशरिकों से अलग है। पस अगर तुम तौबा करो तो यह तुम्हारे लिये भला है और अगर फिरे रहो तो जान रखो कि तुम अल्लाह को हरा नहीं सकोगे और काफ़िरों को दुखदाई सज़ा की ख़ुशख़बरी सुना दो। (३) हाँ मुशरिकों में से जिनके साथ तुमने अहद कर रखा था फिर उन्होंने तुम्हारे साथ किसी तरह की कमी नहीं की और न तुम्हारे सामने किसी की मदद की, वह अलग हैं, तो उनके साथ जो अहद है, उसे उस समय तक जो उनके साथ ठहरी थी पूरा करो, क्योंकि अल्लाह उन लोगों को जो बचते हैं उन्हें वह चाहता है। (४) फिर जब अदब के महीने निकल जावें तो मुशरिकों को जहाँ पाओ क़त्ल करो और उनको गिरफ़्तार करो। उनको घेर लो और हर घात की जगह उनकी ताक में बैठो। फिर अगर वह लोग तौबा करें और नमाज़ पढ़ें और ख़ैरात करें तो उनका रास्ता छोड़ दो। अल्लाह माफ़ करनेवाला मेहरबान है। (५) (और ऐ पैग़म्बर!) मुशरिकों में से अगर कोई मनुष्य तुमसे शरण माँगे तो पनाह दो, यहाँ तक कि वह ख़ुदा का शब्द सुन ले। फिर उसको उसके सुख की जगह वापस पहुँचा दो, इस वजह से कि यह लोग जानकार नहीं। (६) [रुकू १ आयात ६]

अल्लाह और उसके पैग़म्बर के समीप मुशरिकों का अहद क्योंकर क़ायम रह सकता है जबकि उन्होंने उसको तोड़कर रख दिया है। मगर जिन लोगों के साथ तुमने मसजिद हराम के क़रीब वादा (हुदैबिया की सुलह) किया था, तो जब तक वह लोग तुममें सीधे रहें तुम भी उनसे सीधे रहो; क्योंकि अल्लाह उन लोगों को जो बचते हैं पसन्द करता है।(७) क्योंकर अहद रह सकता है। अगर तुमसे जीत जावें तो तुम्हारे हक़ में रिश्तेदारी और अहद की रिआयत न करेंगे— अपने मुँह की बात से राज़ी करते हैं और उनके दिल नहीं मानते, और उनमें बहुत बेहुक्म हैं।(८) यह लोग ख़ुदा की आयतों के बदले में

थोड़ा-सा लाभ पाकर ख़ुदा के रास्ते से रोकने लगते हैं। यह लोग जो कर रहे हैं बुरे काम हैं। (९) किसी मुसलमान के बारे में न तो रिश्तेदारी का ख़्याल रखते हैं और न वादे का, और यही लोग ज़्यादती पर हैं। (१०) फिर अगर वह लोग तौबा करें और नमाज़ पढ़ें और ज़कात दें तो तुम्हारे दीनी भाई हैं, और जो लोग समझदार हैं उनके लिए हम अपनी आयतों को खोल बयान करते हैं।(११) और अगर यह लोग अहद किये पीछे अपनी क़समों को तोड़ डालें और तुम्हारे दीन में तानाज़नी (आक्षेप) करें तो तुम कुफ़्र (इन्कारी) के अगुओं से लड़ो, उनकी क़समें कुछ नहीं, शायद यह लोग मान जावें। (१२) तुम इन लोगों से क्यों न लड़ो, जिन्होंने अपनी क़समों को तोड़ डाला और पैग़म्बर के निकाल देने का इरादा किया और तुमसे (छेड़खानी भी) अव्वल इन्होंने ही शुरू की, तुम इन लोगों से डरते हो। पस अगर तुम ईमान रखते हो तो तुमको अल्लाह से ज़्यादा डरना चाहिए।(१३) इन लोगों से लड़ो, ख़ुदा तुम्हारे ही हाथों इनको सज़ा देगा और इनको बदनाम करेगा और इन पर तुमको जीत देगा और मुसलमानों के दिलों का ग़ुस्सा ठण्डा करेगा।(१४) और इनके दिलों में जो ग़ुस्सा है उसको भी दूर करेगा और अल्लाह जिसकी चाहे तौबा क़बूल कर ले, और अल्लाह जानकार हिकमतवाला है। (१५) क्या तुमने ऐसा समझ रखा है कि छूट जाओगे और अभी अल्लाह ने उन लोगों को देखा तक नहीं जो तुममें से कोशिश करते हैं और अल्लाह और उसके पैग़म्बर और मुसलमानों को छोड़कर किसी को अपना दोस्त नहीं बनाते। और जो कुछ भी तुम लोग कर रहे हो अल्लाह को उसकी ख़बर है। (१६) [रुकू २ आयात १०]

मुशरिकों को कोई अधिकार नहीं कि अल्लाह की मसजिद आबाद रखें और अपने ऊपर कुफ़्र (इन्कारी) को मानते जायँ। यही लोग हैं जिनका किया-धरा सब बेकार हुआ और यही लोग हमेशा दोज़ख़ में रहनेवाले हैं।(१७) अल्लाह की मसजिद को वही आबाद रखता है जो अल्लाह और क़यामत पर ईमान लाता है और नमाज़ पढ़ता और ज़कात देता रहा और जिसने ख़ुदा के सिवाय किसी का डर न माना,

तो ऐसे लोगों की निस्वत उम्मीद की जा सकती है कि ये शिक्षा पानेवालों में होंगे।( १८ ) क्या तुम लोगों ने हाजियों* के पानी पिलाने और इज़्ज़तवाली मसजिद आबाद रखने को उस शख्स (के कामों) जैसा समझ लिया है जो अल्लाह और क़यामत पर ईमान लाता और अल्लाह के रास्ते में जिहाद करता है। अल्लाह के नज़दीक तो यह (लोग एक दूसरे के) बराबर नहीं और अल्लाह ज़ालिम लोगों को सीधा रास्ता नहीं दिखलाया करता। ( १९ ) जो लोग ईमान लाये और उन्होंने देश त्याग किया और अपने जान व माल से अल्लाह के रास्ते में जिहाद किये, अल्लाह के यहाँ दर्जे में कहीं बढ़कर हैं और यही हैं जो कामयाब हैं।( २० ) इनका परवरदिगार इनको अपनी कृपा और रज़ामन्दी और ऐसे बाग़ों का मंगल समाचार देता है जिनमें इनको हमेशा का आराम मिलेगा।(२१) उन बाग़ों में हमेशा रहेंगे, अल्लाह के यहाँ बड़ा बदला है।( २२ ) मुसलमानों ! अगर तुम्हारे बाप और तुम्हारे भाई ईमान के मुक़ाबले में इन्कारी को भला समझें तो उनको मित्र मत बनाओ, और जो तुममें से ऐसे बाप-भाइयों के साथ मित्रता रखेगा तो यही लोग बेइन्साफ़ हैं।( २३ ) (ऐ पैग़म्बर ! मुसलमानों को) समझा दो कि अगर तुम्हारे बाप और तुम्हारे बेटे और तुम्हारे भाई और तुम्हारी स्त्रियाँ और तुम्हारे कुटुम्बी और माल जो तुमने कमाये हैं और व्यापार जिसके मंदा हो जाने का तुमको संदेह हो और मकानात जिनको तुम्हारा दिल चाहता है अल्लाह और उसके पैग़म्बर और अल्लाह के रास्ते में जिहाद करने से तुमको ज्यादा प्यारे हों, तो सब्र करो, यहाँ तक जो कुछ खुदा को करना है वह लाकर मौजूद करे, और अल्लाह उन लोगों को जो सिर उठावें उपदेश नहीं दिया करता।(२४) [रुकू ३ आ. ८]

अल्लाह बहुत से मौक़ों पर तुम्हारी मदद कर चुका है और (खास कर) हुनैन (की लड़ाई) के दिन जब कि तुम्हारी ज्यादती ने तुमको घमंडी† कर दिया था तो वह तुम्हारे कुछ भी काम न आती और

* हज्ज यात्रा करनेवालों।

† मक्का की विजय के बाद मुसलमानों की संख्या बढ़ गई थी। जब उनको

ज़मीन ज़्यादा होने पर भी तुम पर तंगी करने लगी। फिर तुम पीठ फेरकर भाग निकले।( २५ ) फिर अल्लाह ने अपने पैग़म्बर पर और मुसलमानों पर अपना सब्र उतारा और ऐसी फ़ौजें भेजीं जो तुमको दिखलाई† नहीं पड़ती थीं और काफ़िरों को बड़ी सख़्त मार दी और काफ़िरों की यही सज़ा है।( २६ ) फिर उसके बाद ख़ुदा जिसको चाहे तौबा देगा, और अल्लाह बख़्शनेवाला मेहरबान है।(२७) मुसलमानों! मुशरिक तो गन्दे हैं, तो इस वर्ष के बाद इज़्ज़तवाली मसजिद के पास भी न फटकने पायें, और अगर तुमको ग़रीबी का खटका हो तो ख़ुदा चाहेगा तो तुमको अपनी दया से मालदार कर देगा। ख़ुदा जानकार हिकमतवाला है। ( २८ ) किताबवाले जो न ख़ुदा को मानते हैं और न क़यामत को और न अल्लाह और उसके पैग़म्बर की हराम की हुई चीज़ों को हराम समझते हैं और न सच्चे दीन को मानते हैं इनसे लड़ो यहाँ तक कि ज़लील होकर (अपने) हाथों से जज़ियाॐ दें। ( २९ )
[ रुकू ४ आयात ५ ]

यहूद कहते हैं कि उज़ेर अल्लाह के बेटे हैं और ईसाई कहते हैं कि मसीह अल्लाह के बेटे हैं। यह उनके मुँह का कहना है, उन्हीं काफ़िरों जैसी बातें बनाने लगे जो इनसे पहले हैं। ख़ुदा इनको ग़ारत करे, किधर को भटके चले जा रहे हैं।( ३० ) इन लोगों ने अल्लाह को छोड़कर

---

हवाजिन जाति के चढ़ाई करने के इरादे का पता लगा तो कहने लगे कि उनको मार भगाना क्या मुशकिल है। 'हम लगभग १६००० हैं और हमारे शत्रु केवल ४ या ५ हज़ार। ख़ुदा को उनका घमंड बुरा लगा। हवाजिन ने उन पर ऐसा कड़ा धावा किया कि ७० सैनिकों को छोड़कर सब भाग खड़े हुए। अहंकार का यह परिणाम हुआ। बाद में ख़ुदा की मदद से जीत हुई।

† फ़रिश्तों की सेना ने हुनैन के युद्ध में मुसलमानों की सहायता की, तब उनको विजय प्राप्त हुई। इस लड़ाई में जितना लूट का माल मुसलमानों के हाथ लगा उतना किसी और लड़ाई में नहीं लगा।

* जज़िया उस कर को कहते हैं जो मुसलमान-शासक अपने ख़िलाफ़ मज़हबवालों से लिया करते थे।

अपने विद्वानों, अपने यतियों और मरियम के बेटे मसीह को
ख़ुदा बना खड़ा किया, हालाँकि इनको यही हुक्म दिया गया था कि
एक ही ख़ुदा की पूजा करते रहना; उसके सिवाय कोई पूजित नहीं, वह
उनकी शिर्क से पाक है। (३१) चाहते हैं कि ख़ुदा की रोशनी को
मुँह से बुझा दें और ख़ुदा को मंज़ूर है कि हर तरह पर अपनी
रोशनी को पूरा करे, काफ़िरों को भले ही बुरा लगे। (३२) वही है
जिसने अपने पैग़म्बर को उपदेश और सच्चा दीन देकर भेजा ताकि
उसको सम्पूर्ण दीनों पर जीत दे। मुशरिकों को भले ही बुरा लगे। (३३)
मुसलमानों! अक्सर विद्वान और यती लोगों के माल बेकार
खाते और ख़ुदा के रास्ते से रोकते हैं और जो लोग सोना और चाँदी
जमा करते रहते हैं और उसको ख़ुदा की राह में ख़र्च नहीं करते तो
उनको दुखदाई सज़ा की ख़ुशख़बरी सुना दो। (३४) जबकि उस
(सोने चाँदी) को दोज़ख़ की आग में तपाया जायगा, फिर उससे
उनके माथे और उनकी करवटें और उनकी पीठें दागी जायँगी और कहा
जायगा यह है जो तुमने अपने लिए इकट्ठा किया था, लो अपने जमा
किये का मज़ा चखो। (३५) जिस दिन ख़ुदा ने आसमान और ज़मीन
पैदा किये हैं, ख़ुदा के यहाँ महीनों की गिनती अल्लाह की किताब में
१२ महीने हैं, जिनमें से चार अदब के हैं। सीधा दीन तो यह है। तो
मुसलमानों! इन चार महीनों में अपनी जानों पर ज़ुल्म न करना
(लड़ना नहीं) और तुम मुसलमान सब मुशरिकों से लड़ो जैसे वह
तुम सब से लड़ते हैं। जाने रहो कि अल्लाह परहेज़गारों का साथी
है। (३६) महीनों का हटा देना भी एक ज़्यादा इन्कारी है, जिसके
कारण से काफ़िर भटकते रहते हैं। एक वर्ष एक महीने को हलाल समझ
लेते हैं और उसी को दूसरे वर्ष हराम ठहराते हैं। अल्लाह ने जो हराम
किये हैं उस गिनती के मुताबिक़ करके अल्लाह के हराम किये हुए को
हलाल कर लें। इनके बुरे आचरण इनको भले दिखाई देते हैं और
अल्लाह काफ़िरों को उपदेश नहीं दिया करता। (३७) [रुकू ५ आ. ८]

मुसलमानों! तुमको क्या हो गया है कि जब तुमसे कहा जाता

है कि जिहाद के लिये निकलो तो तुम ज़मीन पर ढेर हो जाते हो, क्या क़यामत के बदले दुनिया की ज़िन्दगी पर सब्र कर बैठे हो ? क़यामत के मुक़ाबले में ज़िन्दगी के फ़ायदे बिल्कुल नाचीज़ हैं। (३८) अगर तुम न निकलोगे तो ख़ुदा तुमको वही दुखदाई मार देगा और तुम्हारे बदले दूसरे लोग लाकर मौजूद करेगा, और तुम उसका कुछ भी नहीं बिगाड़ सकोगे, और अल्लाह हर चीज़ पर ताक़तवर है। (३९) अगर तुम पैग़म्बर की मदद न करोगे तो उसी ने अपने पैग़म्बर की मदद उस वक़्त भी की थीजब काफ़िरों ने उनको (मक्का से) निकाल बाहर किया था, जब वह दोनो (अबूबकर और मोहम्मद) सौर की गुफ़ा में छिपे थे। उस वक़्त पैग़म्बर अपने साथी को समझा रहे थे कि मत डरो, अल्लाह हमारे साथ है। फिर अल्लाह ने पैग़म्बर पर अपना सब्र उतारा और उनको ऐसी फ़ौजों से मदद दी जिनको तुम लोग न देख सके और काफ़िरों की बात नीची रही, और अल्लाह ही की बात ऊँची है और अल्लाह ज़बरदस्त हिकमतवाला है। (४०) हल्के और बोझिल (हथियारबन्द हो या बेहथियार) तो पैग़म्बर के बुलाने पर निकल खड़े हुआ करो और अपनी जान व माल से ख़ुदा की राह में जिहाद करो। अगर तुम जानते हो तो यह तुम्हारे हक़ में भला है। (४१) अगर प्रत्यक्ष फ़ायदा होता और सफ़र भी मामूली दर्जे का होता तो तुम्हारे साथ चलते, लेकिन इनको सफ़र दूर मालूम हुआ और ख़ुदा की क़सम खा-खाकर कहेंगे कि अगर हमसे बन पड़ता तो हम ज़रूर तुम लोगों के साथ निकल खड़े होते। यह लोग आप अपनी जानों को जोखों में डाल रहे हैं, और अल्लाह को मालूम है कि यह लोग झूठे हैं। (४२) [ रुकू ६ आयात ५ ]

ऐ मोहम्मद ! ख़ुदा तुझे माफ़ करे तूने क्यों उनको इस लड़ाई में न जाने का हुक्म दिया, इससे पहले कि तुझे उज़्र में सच्चे और झूठे मालूम हों ?(४३) जो लोग ख़ुदा का और क़यामत का विश्वास रखते हैं वह तो तुझसे इस बात की मोहलत नहीं माँगते कि अपनी जान व माल से जिहाद में शरीक न हों। और अल्लाह परहेज़गारों को ख़ूब जानता है। (४४) तुमसे छुट्टी के चाहनेवाले वही लोग हैं जो

अल्लाह और क़यामत का विश्वास नहीं रखते। उनके दिल शक में पड़े हैं तो वह अपने शक में हैरान हैं। (४५) और अगर यह लोग निकलने का इरादा रखते तो उसके लिए कुछ तैयारी करते, मगर अल्लाह को इनका जगह से हिलनाही नापसन्द हुआ, तो उसने इनको अहदी बना दिया और कह दिया कि जहाँ और बैठे हैं तुम भी उनके साथ बैठे रहो। (४६) अगर यह लोग तुममें निकलते तो तुममें और ज्यादा खराबियाँ ही डालते और तुममें फ़साद फैलाने की ग़रज़ से तुम्हारे दरमियान दौड़े-ड़ौड़े फिरते, और तुममें उनके भेदी मौजूद हैं और अल्लाह ज़ालिमों को जानता है †(४७) उन्होंने पहले भी फ़साद डलवाना चाहा और तुम्हारे लिए तदबीरों की उलट-पलट करते ही रहे यहाँ तक कि सच्ची प्रतिज्ञा आ पहुँची और खुदा की आज्ञा पूरी हुई और उनको नागवार हुआ।(४८) इनमें वह है जो कहता है कि मुझको छुट्टी दे और मुझको विपत्ति में न डाल। सुनो जो यह लोग विपत्ति में तो पड़े ही हैं और दोज़ख काफ़िरों को घेरे हुए है। (४९) अगर तुमको कोई भलाई पहुँचे तो उनको बुरा लगता है और अगर तुमको कोई आफ़त पहुँचे तो कहने लगते हैं कि हमने पहले से ही अपना काम करा लिया था और प्रसन्नता से वापिस चले जाते हैं। (५०) कहो कि जो कुछ खुदा ने हमारे लिए लिख दिया है वही हमको पहुँचेगा, वही हमारा काम का सँभालनेवाला है और मुसलमानों को चाहिए कि अल्लाह ही पर भरोसा रखें।(५१) (ऐ पैग़म्बर! इन लोगों से) कहो कि तुम हमारे हक़ में दो भलाइयों में ‡ एक का तो इन्तजार करते रहो और हम तुम्हारे हक़ में इस बात के मुन्तज़िर हैं कि ख़ुदा तुम पर अपने यहाँ से कोई सज़ा उतारे या हमारे हाथों से (तुम्हें मरवा

† यह हाल है उन लोगों का जो दावा मुसलमान होने का करते थे मगर दिल से मुसलमानों का बुरा चाहते थे। जब इनसे कहा जाता था कि लड़ाई के लिए तैयार हो तो एक न एक बात बना देते थे। इनका सरदार अब्दुल्लाह-बिन-उबैया था।

‡ विजय या शहादत ( धर्म में शरीर त्याग के बाद स्वर्ग )।

डाले), तो तुम मुन्तज़िर रहो हम तुम्हारे साथ मुन्तज़िर हैं। (५२) (ऐ पैग़म्बर ! इन लोगों से) कहो कि तुम ख़ुशदिली से ख़र्च करो या बेदिली से, ख़ुदा तुमसे क़ुबूल नहीं करेगा क्योंकि तुम हुक्म न मानने वाले हो। (५३) और उनका दिया इसलिए क़ुबूल नहीं होता कि उन्होंने अल्लाह और उसके पैग़म्बर का हुक्म नहीं माना और नमाज़ को अलसाये हुए पढ़ते हैं और बुरे दिल से ख़र्च करते हैं। (५४) तू इनके माल और औलाद से ताज्जुब न कर। ख़ुदा दुनिया की ज़िन्दगी में इनको माल और औलाद की वजह से सज़ा देना चाहता है, और वह काफ़िर ही मरेंगे।(५५) अल्लाह की क़समें खाते हैं कि वह तुममें हैं, हालाँकि वह तुममें नहीं हैं। बल्कि वह डरपोक हैं। (५६) ग़ार (खोह) या घुस बैठने की जगह अगर कहीं बचाव पावें तो रस्सी तुड़ा-तुड़ाकर उसकी तरफ़ दौड़ पड़े।(५७) इनमें से कुछ लोग ऐसे हैं कि ख़ैरात में तुम पर तोहमत लगाते हैं, फिर अगर इनको उसमें से दिया जाय तो ख़ुश रहते हैं, और अगर इनको उसमें से न दिया जाय तो वह फ़ौरन ही बिगड़ बैठते हैं। (५८) जो ख़ुदा ने और उसके पैग़म्बर ने इनको दिया था अगर यह उसको ख़ुशी से ले लेते और कहते कि हमको अल्लाह काफ़ी है, आगे को अपने काम में अल्लाह और उसका पैग़म्बर हमको देगा। हम तो अल्लाह ही से लौ लगाये बैठे हैं। (५९)[रुकू ७ आयात १७]

ख़ैरात का माल फ़क़ीरों का हक़ है और ग़रीबों का और उन काम करनेवालों का जो ख़ैरात पर हैं और उन लोगों के लिये जिनके दिल इस्लाम की तरफ़ लगाना मंज़ूर है। ग़ुलामों को छुटाने और क़र्ज़दारों में और जिहाद में और मुसाफ़िरों में ज़कात (ख़ैरात) के माल का ख़र्च ठहराया गया है, और अल्लाह जाननेवाला हिकमत वाला है।(६०) उनमें से कुछ ऐसे हैं जो पैग़म्बर को नुक़सान देते और कहते हैं कि यह शख़्स कान का बड़ा कच्चा †है (ऐ पैग़म्बर ! इन

† कुछ मुनाफ़िक़ कहते थे कि मुहम्मद साहब से जो कोई हमारे बारे में कुछ कह देता है वह उसको सच मान लेते हैं और जब हम आकर क़सम

लोगों से) कहो वह तुम्हारे लिये भलाई का सुनानेवाला है, वह अल्लाह का यक़ीन करता है और मुसलमानों का भी यक़ीन रखता है। और जो लोग तुममें से ईमान लाये हैं उनके लिये रहम है और जो लोग अल्लाह के पैग़म्बर को नुक़सान देते हैं उनको कड़ी सज़ा होनी है।(६१) तुम्हारे सामने खुदा की क़समें खाते हैं ताकि तुमको राज़ी कर लें हालाँकि अल्लाह और उसका पैग़म्बर ज्यादा हक़ रखते हैं कि यह लोग सच्चे मुसलमान हैं तो अल्लाह पैग़म्बर को राज़ी कर।(६२) क्या इन्होंने अभी तक इतनी बात नहीं समझी कि जो अल्लाह और उसके पैग़म्बर का विरोध करता है, उसके लिए दोज़ख़ की आग है जिसमें वह हमेशा रहेगा। यह बड़ा अपमान है।(६३) मुनाफ़िक़ डरते हैं कि खुदा की तरफ़ से मुसलमानों पर ऐसी सूरत उतरे कि जो कुछ इनके दिलों में है मुसलमानों को बता दें। कहो कि हँसे जाओ जिस बात से तुम डर रहे हो, खुदा वही बात * निकालेगा। (६४) अगर तुम इन लोगों से पूछो तो वह ज़रूर यही उत्तर देंगे कि हम तो इसी प्रकार बातें-चीतें और हँसी-मज़ाक कर रहे थे। कहो कि तुमको हँसी करनी थी तो खुदा के ही साथ और उसी की आयतों और उसी के पैग़म्बर के साथ ? (६५) बातें न बनाओ, सच तो यह है कि तुम ईमान लाये पीछे काफ़िर हो गये अगर हम तुममें से एक गिरोह के क़सूर माफ़ भी कर दें तो भी दूसरों को ज़रूर सज़ा देंगे। (६६) [रुकू ८ आयात ७]

मुनाफ़िक़ मर्द और मुनाफ़िक़ औरतें सबकी एक चाल है। बुरे काम की सलाह दें और भले कामों से मना करें और अपनी मुट्ठियाँ खैरात से बन्द रखते हैं। इन लोगों ने अल्लाह को भुला दिया तो अल्लाह ने भी इन्हें भुला दिया। कुछ सन्देह नहीं कि मुनाफ़िक़ सरकश हैं।(६७)

---

खा लेते हैं तो हमको सच्चा समझने लगते है। इसका जवाब दिया गया है कि वह तुम्हारी बातों को भली भाँति जानते हैं, लेकिन तुम पर दया करते हैं।

* यानी तुम्हारा झूठ खुल जायगा।

मुनाफ़िक़ मर्दों और मुनाफ़िक़ औरतों और काफ़िरों के हक़ में ख़ुदा ने नरक की आग का क़रार कर लिया है कि यह लोग हमेशा उसमें रहेंगे। यही उनको काफ़ी है और ख़ुदा ने इनको फटकार दिया है और इनके लिए हमेशा के लिए सज़ा है।(६८) जैसी मिसाल तुम से पहलों की थी वह तुमसे बहुत ज्यादा ज़ोरावर थे और माल और औलाद भी ज्यादा रखते थे। तो वह अपने हिस्से के फ़ायदे उठा चुके सो तुमने भी अपने हिस्से के फ़ायदे उठाये, जैसे तुमसे पहलों ने अपने हिस्से के फ़ायदे उठाये थे। और जैसी बातें वह लोग किया करते थे, तुम भी वैसी ही बातें करने लगे। इन्हीं लोगों का दुनिया और क़यामत में करा-धरा बेकार हुआ और यही नुक़सान में रहे। (६९) क्या इनको उन लोगों की ख़बर नहीं मिली जो इनसे पहले गुज़र चुके हैं। नूह की क़ौम और आद और समूद और इब्राहीम की क़ौम और मदियन के लोग और उल्टी हुई बस्तियों के रहनेवाले कि इनके पैग़म्बर इनके पास खुले हुए चमत्कार लेकर आये। सो ख़ुदा ने इन पर ज़ुल्म नहीं किया मगर यह लोग आह अपने ऊपर ज़ुल्म करते थे।(७०) मुसलमान मर्द और मुसलमान औरतें आपस में दोस्त हैं। नेक काम करने का उपदेश देते और बुरे काम से रोकते और नमाज़ पढ़ते और ज़कात देते और अल्लाह और उसके पैग़म्बर के हुक्म पर चलते हैं। यही लोग हैं जिन पर अल्लाह ज़रूर रहम करेगा। अल्लाह ज़बरदस्त हिकमतवाला है। (७१) ईमानवाले मर्दों और ईमानवाली औरतों से अल्लाह ने बाग़ों का वादा कर लिया है जिनके नीचे नहरें बह रही होंगी। उनमें हमेशा रहेंगे और सदा रहनेवाली जन्नत में अच्छे मकान हैं और ख़ुदा की बड़ी ख़ुशी, और यही बड़ी कामयाबी है। (७२) [रुकू ६ आयात ६]

ऐ पैग़म्बर! काफ़िरों और मुनाफ़िक़ों से जिहाद करो और उन पर सख़्ती करो और उनका ठिकाना नरक है, और वही बुरी जगह है।(७३) अल्लाह की सौगन्धें खाते हैं कि हमने नहीं कहा § हालाँकि ज़रूर

§ तबूक की लड़ाई से पहले एक मुनाफ़िक़ जिलास-बिन-स्वैद ने गधे पर

उन्होंने कुफ़्र (इन्कारी) के शब्द कहे, और मुसलमान हुए पीछे काफ़िर हो गये और गुस्ताख़ियाँ करनी चाहीं जिन पर उनकी ताक़त नहीं हुई। और यह लोग किस पर बिगड़े? इसी पर न कि अपनी कृपा से अल्लाह ने और उसके पैग़म्बर ने इनको मालदार कर दिया। सो यह लोग अगर अब भी तौबा करें तो इनके हक़ में अच्छा होगा और अगर न मानें तो अल्लाह इनको दुनिया दोज़ख़ में दुखदाई सज़ा देगा और ज़मीन पर न कोई इनका सहायक होगा और न मददगार। (७४) इनमें से कुछ लोग ऐसे भी हैं जिन्होंने ख़ुदा के साथ अहद किया था कि अगर वह अपने रहम से हमको (माल, धन) देगा तो हम ज़रूर (ख़ैरात) किया करेंगे और ज़रूर भले काम करनेवाले रहेंगे। (७५) फिर जब ख़ुदा ने अपनी कृपा से उनको (माल) दिया तो उसमें कंजूसी करने लगे और (उदूल हुक्मी) मुँह मोड़ करके फिर बैठे। (७६) तो फल यह हुआ कि ख़ुदा ने उनके दिलों में भेद डाल दिया, इसलिए कि उन्होंने ख़ुदा से प्रतिज्ञा की थी उसको पूरा नहीं किया और झूठ बोले। (७७) क्या उन्होंने इतना भी न समझा कि अल्लाह इनके भेदों को और कनफ़ुसियों को जानता है और यह कि अल्लाह ग़ैब की बातों से भी ख़ूब जानकार है। (७८) यही तो हैं कि मुसलमानों में जो लोग ख़ुशदिली से पुण्य करते हैं उन पर (पाखंडी होने का) दोष लगाते हैं और जो लोग अपनी मेहनत के सिवाय ज़्यादा ताक़त नहीं रखते उन पर दोष लगाते हैं। इसलिए उन पर हँसते हैं। सो अल्लाह इन मुनाफ़िक़ों पर हँसता है§ और इनके लिए दुखदाई

चढ़कर कहा था कि अगर मुहम्मद की लाई हुई बात सच हो तो मैं उससे भी बुरा हूँ जिस पर सवार हूँ। इन आयतों में उसी का बयान है।

§ मुहम्मद साहब ने ख़ैरात करने का हुक्म दिया तो जिस मुसलमान से जितना हो सका ले आया। अब्दुर्रहमान चार हज़ार दरहम लाये और आसिम केवल ४ सेर जौ। मुनाफ़िक़ कहने लगे अब्दुर्रहमान अपनी अमीरी जताता है और आसिम को देखो लोहू लगा के शहीदों में नाम करने चले हैं। इस पर ये आयतें उतरीं।

सज़ा है।(७९) (ऐ पैग़म्बर!) तुम इनके हक़ में माफ़ी की दुआ करो या उनके हक़ में न करो, अगर तुम सत्तर दफ़े भी इनके लिए माफ़ी माँगो तो भी ख़ुदा हरगिज़ इनको क्षमा नहीं करेगा। यह इनके इस कर्म की सज़ा है कि उन्होंने अल्लाह और उसके पैग़म्बर के साथ इन्कार किया और अल्लाह बाग़ी लोगों को नसीहत नहीं दिया करता। (८०) [रुकू १० आयात ८]

जो (मुनाफ़िक़ अपनी ज़िद्द से) पीछे छोड़ दिये गये, वह ख़ुदा के पैग़म्बर के ख़िलाफ़ अपने (घरों में) बैठ रहने से बहुत ख़ुश हुए और ख़ुदा की राह में अपनी जान और माल से जिहाद करना उनको नागवार हुआ और समझने लगे कि गर्मी में (घर से) न निकलना। (ऐ पैग़म्बर! इन लोगों से) कहो कि नरक की आग की गर्मी बहुत कठिन है। हा शोक! इनको इतनी समझ होती।(८१) तो यह लोग थोड़ा हँसेंगे और बहुत रोवेंगे और यही उनकी कमाई का परिणाम है।(८२) तो (ऐ पैग़म्बर!) अगर ख़ुदा तुमको इन मुनाफ़िक़ों के किसी गरोह की तरफ़ लौटाकर ले जाय और निकलने का तुमसे हुक्म चाहे तो तुम कह देना कि तुम न तो कभी मेरे साथ निकलोगे और न मेरे साथ होकर किसी दुश्मन से लड़ोगे। तुम पहली बार (घरों में बैठने से राज़ी हुए) अब भी पिछड़ों के साथ (घरों में बैठे रहो।) (८३) (ऐ पैग़म्बर!) अगर इनमें से कोई मर जाय तो तुम कदापि उस पर नमाज़ न पढ़ना और न उसकी क़ब्र पर खड़े होना। उन्होंने अल्लाह और उसके पैग़म्बर के साथ कुफ़्र (इन्कार) किया और वह अन्यायी की दशा में ही मर गये। (८४) और इनके माल और इनकी औलाद पर तू ताज्जुब न कर। ख़ुदा माल और औलाद के कारण से इनको संसार में सज़ा देना चाहता है और जब इनकी जान निकले तो काफ़िर ही मरेंगे। (८५) और (ऐ पैग़म्बर!) जब कोई सूरत उतारी जाती है कि अल्लाह पर ईमान लाओ और उसके पैग़म्बर के साथ जिहाद करो तो इनमें से सामर्थ्यवाले तुमसे हुक्म माँगने लगते हैं और कहते हैं कि हमको छोड़ जाओ कि बैठनेवालों के साथ हम भी (घरों में) बैठे रहें। (८६) इनको औरतों के साथ जो पीछे रहा करती हैं

(पीछे बैठ) रहना पसंद आया और इनके दिलों पर मुहर कर दी गई है। यह लोग नहीं समझते हैं।(८७) लेकिन पैग़म्बर ने और जो उनके साथ ईमान लाये हैं अपनी जान और माल से (ख़ुदा की राह में) जिहाद की। यही लोग हैं जिनके लिए (दुनिया और दूसरी दुनिया की सब) ख़ूबियाँ हैं और यही मुराद पानेवाले हैं। (८८) इनके लिए अल्लाह ने (जन्नत के) बाग़ तैयार कर रखे हैं जिनके नीचे नहरें बह रही होंगी। उनमें हमेशा रहेंगे। यही बड़ी सफलता है। (८९) [रुकू ११ आयात ६]

ऐ पैग़म्बर! देहातियों में से बहाना करनेवाले उज़्र करते आये ताकि उनको हुक्म दिया जाय। जिन लोगों ने अल्लाह और उसके पैग़म्बर से झूठ बोला था वह बैठे रहे। इनमें से जिन्होंने इन्कार किया उनको शीघ्र ही कड़ी सज़ा मिलेगी। (९०) (ऐ पैग़म्बर!) कमज़ोरों पर कुछ गुनाह नहीं और न बीमारों पर और न उन लोगों पर जिनकी ख़र्च की ताक़त नहीं बशर्ते कि अल्लाह और उनके पैग़म्बर की ख़ैरख़्वाही में लगे रहें। भलाई करनेवालों पर कोई दोष नहीं, अल्लाह बख़्शनेवाला मेहरबान है। (९१) उन पर गुनाह नहीं है जो तुम्हारे पास आते हैं कि सवारी दे और तुमने कहा कि मेरे पास कोई चीज़ नहीं है जिस पर सवार कर दूँ। यह सुनकर (वह लोग) लौट गये और ख़र्च की ताक़त न होने के कारण उनकी आँखों से आँसू जारी§ थे। (९२) जुर्म तो उन्हीं पर है जो मालदार होने पर भी रुख़सत चाहते हैं और औरतों के साथ जो पीछे बैठी रहा करती हैं रहना पसन्द करते हैं और अल्लाह ने उनके दिलों पर मुहर की है, वह नहीं समझते। (९३)

——:o:——

§ यह लोग बुक़ाईन कहलाते हैं। सात आदमी मुहम्मद साहब के पास धर्मयुद्ध में शरीक होने के लिए आये थे। परन्तु इनके पास सवारी नहीं थी। जब इनको सवारी का प्रबन्ध न हुआ तो ये लोग अपनी बेबसी पर रो दिये। ऐसे ग़रीबों के लिए जिहाद में भाग लेना ज़रूरी नहीं।

# ग्यारहवाँ पारा (यातज़िरून)

(मुसलमानों !) जब तुम मुनाफ़िक़ों के पास वापस जाओगे तो तुम्हारे सामने उज़्र पेश करेंगे (तो ऐ पैग़म्बर ! इनसे) कह देना कि बातें न बनाओ, हम किसी तरह तुम्हारा यक़ीन करनेवाले नहीं। अल्लाह तुम्हारे हालात हमको बता चुका है और अभी तो अल्लाह और उनके पैग़म्बर जो तुम्हारे कर्मों को देखेंगे फिर तुम उसकी तरफ़ लौटाये जाओगे जो मौजूदा और छिपे को जानता है। फिर जो कुछ तुम करते रहे हो तुमको बतायेगा। (९४) जब तुम लौटकर उनके पास जाओगे तो यह लोग ज़रूर तुम्हारे आगे ख़ुदा की क़समें खायेंगे ताकि तुम इनको माफ़ करो। सो इनको जाने दो क्योंकि यह लोग नापाक हैं और इनका ठिकाना नरक है। यह उनकी कमाई का फल है। (९५) यह तुम्हारे सामने क़समें खायेंगे ताकि तुम इनसे राज़ी हो जाओ। सो अगर तुम इनसे राज़ी हो जाओ तो अल्लाह इन बेहुक्म नाफ़र्मान लोगों से राज़ी न होगा। (९६) गाँव के लोग कुफ़्र (इन्कार) और भेद में बड़े कठोर हैं। ख़ुदा ने जो अपने पैग़म्बर पर किताब उतारी है उसके हुक्मों को समझने के योग्य नहीं और अल्लाह जाननेवाला और हिकमत वाला है। (९७) देहातियों में से कुछ लोग हैं कि उनको जो ख़र्च करना पड़ता है उसको चट्टी (दण्ड) समझते और तुम मुसलमानों के हक़ में ज़माने के फेरों के मुन्तज़िर† हैं। इन्हीं पर (ज़माने के) बुरे फेर का असर पड़े। अल्लाह सुनता और जानता है।(९८) और देहातियों में से कुछ ऐसे भी हैं जो अल्लाह का और क़यामत का यक़ीन रखते और जो कुछ (ख़ुदा की राह में) ख़र्च करते हैं उसमें ख़ुदा के पास का और पैग़म्बर की दुआओं का ज़रिया समझते हैं। तो सुन रखो वह उनके लिए नज़दीक है। अल्लाह ज़रूर उनको अपने रहम में ले लेगा। अल्लाह माफ़ करनेवाला मेहरबान है। (९९) [ रुकू १२ आयात १० ]

† यानी चाहते हैं कि तुम पर कोई बड़ी आपत्ति पड़े और तुम्हारी शान घटे।

मुहाजरीन (देशत्यागियों) और मदद करनेवालों में से जो लोग (मुसलमानी मत क़बूल करने में) सबसे पहले अगुआ हुए और वह लोग जो सच्चे दिल से ईमान में दाख़िल हुए ख़ुदा उनसे ख़ुश और वह (ख़ुदा से) ख़ुश हुए और ख़ुदा ने उनके लिए बाग़ तैयार कर रखे हैं जिनके नीचे नहरें बह रही होंगी, उनमें हमेशा रहेंगे। यही बड़ी कामयाबी है। (१००) तुम्हारे आस-पास के बाज़ देहातियों में से (बाज़) मुनाफ़िक़ (कपटी) हैं और ख़ुद मदीने में रहनेवालों में से जो भेद पर अड़े बैठे हैं (ऐ पैग़म्बर !) तुम इनको नहीं जानते। हम इनको जानते हैं सो हम इनको दोहरी मार देंगे, फिर बड़ी सज़ा की ओर लौटाये जायेंगे। (१०१) (कुछ) और लोग हैं जिन्होंने अपने अपराध को मान लिया है (और उन्होंने) कुछ काम भले और कुछ बुरे मिले-जुले किये थे, आश्चर्य नहीं कि अल्लाह उनकी तौबा क़बूल करे क्योंकि अल्लाह क्षमा करनेवाला मेहरबान है।(१०२) (ऐ पैग़म्बर !) यह लोग अपने माल की ज़कात दें तो) इनके माल की ज़कात ले लिया करो क्योंकि ज़कात के क़बूल करने से तुम इनको पवित्र करते हो, और उनको शुभ आशीर्वाद दो क्योंकि तुम्हारी दुआ इनके लिए संतोष है, और अल्लाह सुनता जानता है।(१०३) क्या इन लोगों को इसकी ख़बर नहीं कि अल्लाह अपने सेवकों की तौबा क़बूल करता और वही ख़ैरात लेता है और अल्लाह ही बड़ा तौबा क़बूल करने वाला मेहरबान है। (१०४) और (ऐ पैग़म्बर ! इनको) समझा दो कि तुम (अपनी जगह) काम करते रहो। सो अभी तो अल्लाह, पैग़म्बर और मुसलमान तुम्हारे कामों को देखेंगे और ज़रूर (मरे पीछे) तुम उसकी तरफ़, जो ज़ाहिर और छिपे को जानता है, लौटाये जाओगे। फिर जो कुछ तुम करते रहे हो (वह बतावेगा)। (१०५) (कुछ) और लोग हैं जो ख़ुदा के हुक्म के मुन्तज़िर (राह देखनेवाले) हैं। वह या तो उनको सज़ा देवे या उनकी तौबा क़बूल करे, और अल्लाह जाननेवाला और हिकमतवाला है।(१०६) जिन्होंने इस मतलब से एक मसजिद§ बना

§ कुछ मुनाफ़िक़ों ने मुसलमानों में फूट डालने के विचार से एक मसजिद

खड़ी की कि नुक़सान पहुँचायें और कुफ़्र (इन्कार) करें और मुसलमानों में फूट डालें और उन लोगों को शरण दें जो अल्लाह और उसके पैग़म्बर के साथ पहले लड़ चुके हैं और (पूछा जायगा) तो सौगन्धें खाने लगेंगे कि हमने तो भलाई के सिवाय और किसी तरह की इच्छा नहीं की और अल्लाह गवाही देता है कि ये झूठे हैं।(१०७) सो (ऐ पैग़म्बर!) तुम उसमें कभी खड़े भी न होना। हाँ वह मसजिद जिसकी नींव पहले दिन से परहेज़गारी पर रखी गई है, वह इस योग्य है कि तुम उसमें खड़े हो। उसमें ऐसे लोग हैं जो पवित्र रहने को पसंद करते हैं, और अल्लाह पवित्रता से रहनेवालों को पसंद करता है।(१०८) भला जो आदमी ख़ुदा के डर से और उसकी ख़ुशी पर अपनी इमारत की नींव रखे वह उत्तम है या वह जो गिरनेवाली खाई के किनारे अपनी नींव रखे, फिर वह उसको नरक की आग में ले गिरे? और ईश्वर ज़ालिम लोगों को उपदेश नहीं दिया करता।(१०९) यह इमारत जो इन लोगों ने बनाई है इसके कारण से इन लोगों के दिलों में हमेशा शक और शुबहा रहेगा, यहाँ तक कि इनके दिलों के टुकड़े-टुकड़े हो जावें। अल्लाह जीतनेवाला और बड़ा हिकमतवाला है। (११०) [रुकू १३ आयात ११]

अल्लाह ने मुसलमानों से उनकी जानें और उनके माल ख़रीद लिये हैं कि उनके बदले उनको जन्नत देगा ताकि अल्लाह की राह में लड़ें और मारें, और मरें, यह ख़ुदा की पक्की प्रतिज्ञा है जिसका पूरा करना उसने अपने ऊपर लाज़िम कर लिया है।(और यह अहद) तौरात, इंजील और क़ुरान में है, और ख़ुदा से बढ़कर अपने अहद का पूरा और कौन हो सकता है। तो अपने सौदे का जो तुमने ख़ुदा के साथ किया है आनन्द मनाओ और यही बड़ी कामयाबी है।(१११) तौबा करनेवाले, दुआ करनेवाले, तारीफ़ करनेवाले, सफ़र करनेवाले, रुकू करनेवाले, सिजदा (बन्दना) करनेवाले, अच्छे काम की सलाह देनेवाले, बुरे काम से मना करनेवाले और अल्लाह ने जो हदें (मर्यादा) बाँध,

मसजिद क़ुबा के सामने ही बनवाई थी। इन आयतों में उसी का बयान है!

दी हैं उनको निगाह में रखनेवाले यही मोमिन हैं, और (ऐ पैग़म्बर! ऐसे) मुसलमानों को ख़ुशख़बरी सुना दो। ( ११२ ) जब पैग़म्बर और मुसलमानों को मालूम हो गया कि मुशरिकीन दोज़खी होंगे तो उनको यह भला नहीं मालूम देता कि उनके लिए माफ़ी चाहें, गो वह रिश्तेदार (सम्बन्धी ही क्यों न हों)। ( ११३ ) इब्राहीम ने अपने बाप के लिए माफ़ी की प्रार्थना की थी सो एक वादे से जो इब्राहीम ने अपने बाप से कर लिया था। फिर जब उनको मालूम हो गया कि यह ख़ुदा का दुश्मन है तो बाप से सम्बन्ध छोड़ दिया। इब्राहीम बड़े कोमल दिल और सहनशील थे! ( ११४ ) और अल्लाह की शान से बाहर है कि एक जाति को शिक्षा दिये पीछे राह से उन्हें भटकाये, जब तक उसको वह चीज़ें न बतलावे जिनसे वह बचते रहें। अल्लाह हर चीज़ से जानकार है। ( ११५ ) और आसमान और ज़मीन की बादशाहत अल्लाह ही की है। वही जिलाता और मारता है, और अल्लाह के सिवाय तुम्हारा कोई सहायक और मददगार नहीं। ( ११६ ) ख़ुदा ने पैग़म्बर पर कृपा की और देशत्यागी और मदद करनेवालों पर जिन्होंने तंगी के ज़माने में पैग़म्बर का साथ दिया, जबकि इनमें से बाज़ के दिल डगमगा चले थे, फिर उसी ने इन पर अपनी कृपा की। इसमें शक नहीं कि ख़ुदा इन सब पर अत्यन्त दया रखता है। ( ११७ ) उन तीनों‡ पर जो पीछे रखे गये थे यहाँ तक कि जब ज़मीन चौड़ी होने पर भी तंगी करने लगी और वह अपनी जान से भी तंग आ गये और समझ लिया कि ख़ुदा के सिवाय और कहीं पनाह नहीं। फिर ख़ुदा ने उनकी तौबा क़बूल कर ली, ताकि तौबा किये रहें, बेशक अल्लाह बड़ा ही तौबा क़बूल करनेवाला मेहरबान है। ( ११८ ) [रुकू १४ आ. ८]

‡ तीन मुसलमान तबूक की लड़ाई में भाग नहीं ले सके थे। उन पर कुछ ऐसी आपत्ति पड़ी कि वे अपनी मृत्यु को अपने जीवन की अपेक्षा अधिक अच्छा समझने लगे। अन्त में उन्होंने क्षमा चाही। उनके नाम यह हैं ( १ ) मुरारा-बिन-रबी, ( २ ) काब बिन-मालिक और ( ३ ) हिलाल-बिन-उमैया।

करते हो।(२) और जिसकी (ख़ुदा की) मैं पूजा करता हूँ तुम भी उसकी पूजा नहीं करते।(३) और (आगे भी) न मैं उनकी पूजा करूँगा जिनकी तुम पूजा करते हो।(४) और न तुम उसकी पूजा करोगे जिसकी मैं पूजा करता हूँ। (५) तुमको तुम्हारा दीन और मुझको मेरा दीन।(६) । [रुकू १ आयात ६]

---

## ११० सूरे नस्र ११४

### मदीना में उतरी, इसमें ३ आयतें और १ रुकू हैं

अल्लाह के नाम से जो रहमवाला मेहर्बान है। जब कि ख़ुदा की मदद से फ़तह आई।§ (१) और तूने लोगों को देखा कि ख़ुदा के दीन में गिरोह के गिरोह दाख़िल हो रहे हैं।(२) तो अपने परवरदिगार की प्रशंसा के साथ तस्बीह से याद करने में लग जा और उससे पापों की क्षमा माँग निस्सन्देह वह बड़ा तौबा क़बूल करने वाला है।(३) [रुकू १ आयात ३]

---

## १११ सूरे लहब ६

### मक्का में उतरी इसमें ५ आयतें और १ रुकू हैं।

अल्लाह के नाम से जो रहमवाला मेहर्बान है। अबूलहब † के दोनो हाथ टूट गये और वह नष्ट हुआ।(१) न तो उसका माल ही उसके कुछ काम आया और न उसकी कमाई। (२) वह जल्दी ही लौ उठती हुई आग में दाख़िल होगा। (३) और उसकी बीबी

---

§ मदीने में हिजरत के समय रहने पर, बाद में मक्के के सरदारों से हुई व फ़तह हासिल हुई।

† हज़रत रसूलुल्लाह के चचा अबूलहब और उनकी बीबी जो इनके नाम के दुश्मन थे, दुनिया में तबाह हो गये उसी का ज़िक्र है।

भी जो ईंधन ढोती (फिरती) है ।(४) उसकी गर्दन में खजूर की रस्सी होगी ।(५) [रुकू १ आयात ५]

---

# ११२ सूरे इखलास २२

## मक्का में उतरी इसमें ४ आयतें और १ रुकू हैं ।

अल्लाह के नाम से जो रहमवाला मेहर्बान है । (ऐ पैग़म्बर) कहो कि वह अल्लाह एक है ।(१) अल्लाह बेपरवाह है ।(२) न कोई उससे पैदा हुआ न वह किसी से पैदा हुआ ।(३) और न कोई उसकी समता का है ।(४) [रुकू १ आयात ४]

---

# ११३ सूरे फ़लक़ २०

## मदीना में उतरी, इसमें ५ आयतें और १ रुकू हैं ।

अल्लाह के नाम पर जो रहमवाला मेहर्बान है । ( ऐ पैग़म्बर ) कहो कि सुबह के मालिक से शरण माँगता हूँ ।(१) तमाम सृष्टि की बुराइयों से ।(२) और अँधेरी रात की बुराई से जब अँधियारी छा जाये ।(३) और गंडों पर फूँकने वालों की बुराई से ।(४) और ईर्ष्या करने वालों की बुराई से जब ईर्ष्या करने लगें । (५) [रुकू १ आ. ५]

---

# ११४ सूरे नास २१

## मदीना में उतरी, इसमें ६ आयतें और १ रुकू हैं ।

अल्लाह के नाम पर जो मेहरबान है ।(ऐ पैग़म्बर) कह कि मैं आदमियों के परवरदिगार की शरण माँगता हूँ ।(१) लोगों के मालिक की ।(२) लोगों के पूज्य की ।(३) उसकी (शैतान की) बुराई से जो सनकारे और छिप जावे ।(४) वह जो लोगों के दिलों में (बुरे) ख्याल डालता है । (५) जिन्नों या आदमियों से (इनकी बुराइयों से पनाह माँगता हूँ) । (६) [रुकू १ आयात ६]

—समाप्त—

छप रहा है ! छप रहा है ! छप रहा है !

# .कुरान शरीफ़ मूल-टीका सहित

## हिन्दी लिपि में

★ मूल अरबी आयतें हिन्दी अक्षरों में ऐसी पद्धति से लिखी गई हैं कि ठीक अरबी शैली में पढ़ा जा सके।

★ स्वाद, से, सीन; तो, ते; जीम, ज़ाल, जे, ज़ो, ज़्वाद; हे, बड़ी हे जैसे एक ही समान मिलते जुलते अक्षरों को अलग अलग चिह्न देकर स्पष्ट किया गया है। ताकि पढ़ने-समझने में धोखा न हो।

★ साथ में सरल हिन्दुस्तानी ज़बान में अनुवाद तथा टिप्पणी ( फुटनोट ) भी हैं।

★ इस सजिल्द बड़े आकार के ग्रंथ का हदिया ( नज़र ) २५) रु० से कम न होगा। डाक खर्च ३) मिल कर २८) रु० होगा। २०) पेशगी भेज कर नाम रजिस्टर करा लेने पर छपते ही इसकी प्रति रजिस्ट्री द्वारा खरीदार को भेज दी जाय गी। जो सज्जन कम से कम ६ माह का इन्तजार कर सकें वे ही पेशगी भेजने की कृपा करें।

---

पता— श्री प्रभाकर साहित्यालोक

रानीकटरा, लखनऊ

—: हिन्दी में 'इस्लामी साहित्य' :—

# तर्जुमा क़ुरान शरीफ़ हिन्दी मू० ८)

विश्व के एक बड़े जन-समुदाय का सर्वमान्य ईश्वरीय धर्मग्रन्थ। आज से १४०० वर्ष पूर्व, अरब मरुस्थल की अपौरुषेय क्रान्ति, तत्कालीन समाज का जीता-जागता चित्र, रूढ़ियों को हटाकर सुधार की ओर प्रगति आदि, सभी मुस्लिमों तथा ग़ैर-मुस्लिमों के पढ़ने-देखने योग्य संपूर्ण नागरी अनुवाद। मूल्य आठ रुपया मात्र। डाक-व्यय अलग।

## संक्षिप्त जीवन-चरित्र

हज़रत अबूबकर ०.५० न० पै०    हज़रत उमर ०.५० न० पै०

" उस्मान ०.५० न० पै०    " अली ०.५० न० पै०

पारह अम्म ( अरबी-मूल देवनागरी अक्षरों में ) ०.५० न० पै०

क़ुरान पर एक दृष्टि ०.३१ न० पै०

# अरब एक संक्षिप्त इतिहास—प्रो० हिट्टी मू० ८)

मुहम्मद साहब से पूर्व और पश्चात् अरब की सामाजिक, राजनैतिक और धार्मिक स्थिति; इस्लाम का उदय; एशिया, योरोप और अफ्रीका के सुदूर अधिकांश भूखण्डों तक उसका चरमोत्कर्ष और फिर विलासिता व घरेलू युद्धों और नृशंस रक्तपात में पड़कर विस्तृत अरब साम्राज्य और खलीफाओं का पतन और पराभव—इन सब का जीता-जागता चित्र, प्रोफेसर हिट्टी के अँग्रेजी में प्रकाशित "शार्ट हिस्ट्री आफ़ अरब" के इस हिन्दी अनुवाद मे पाठकों को प्राप्त होगा। हिन्दी जगत् में इतिहास का यह अध्याय अब तक अप्राप्य था।

एशिया भूखण्ड की सभ्यता और संस्कृति एवं प्राचीन इतिहास के विद्यार्थियों के लिए तो यह एक अनिवार्य पठनीय ग्रंथ प्रकाशित हुआ है। मूल्य ८) मात्र, डा० खर्च पृथक् १)

**श्री प्रभाकर साहित्यालोक, २३, श्रीराम रोड, लखनऊ**

